६१९. इन्द्रियाणां प्रसङ्गेन दोषमाच्छंत्यसंशयम् ।
सन्नियम्य तु तान्येव ततः सिद्धि समाप्नुयात् ॥ वन० २११।२१॥

इन्द्रियों की विषयों में आसक्ति होने से निःसन्देह विकार को प्राप्त होता है। पर इन्द्रियों को वश में करके (अर्थात् विषयों से हटा कर, अपने अधीन कर के) जीवन को सफल बनाता है ॥

३२०. प्रसृतैरिन्द्रियै र्दुःखी तैरेव नियतैः सुखी । शां० २०४।६।

इन्द्रियों के विषयों से सम्बद्ध होने पर दुःखी होता है, उन से रोकी हुई होने से सुखी होता है।

## संयोगः

६२१. संयोगा विप्रयोगान्ता जातानां प्राणिनां ध्रुवम् ।
बुद्बुदा इव तोयेषु भवन्ति न भवन्ति च ॥ शां० २७।३०॥

जन्मे हुए प्राणियों के सभी संयोग (मेल, जोड़) वियोगान्त होते हैं (अर्थात् संयोग नित्य नहीं हैं, कुछ समय पीछे वियोग (जुदायी) हो जाता है)। पानी में बुलबुलों की तरह संयोग उत्पन्न होते हैं और नष्ट हो जाते हैं ॥

६२२. यथा काष्ठं च काष्ठं च समेयातां महोदधौ ।
समेत्य च व्यपेयातां तद्वद् भूतसमागमः ॥ शां० २०।३६॥

जैसे समुद्र में (तैरती हुई) एक लकड़ी दूसरी लकड़ी से (दैवयोग से) मिल जाती है और मिलकर फिर जुदा हो जाती है, ऐसे ही प्राणियों का संयोग और वियोग होता है ॥

६२३. अनित्ये प्रियसंवासे संसारे चक्रवद्गतौ ।
पथि संगतमेवैतद् भ्राता माता पिता सखा ॥ शां० २८।२१॥

चक्र की तरह घूमते हुए संसार में अपने इष्ट (प्यारों का) सहवास नित्य नहीं है। माता-पिता भ्राता, मित्र यह सब यात्रा में अकस्मात् (अचानक) समागम के समान हैं ॥

६२४. नायमत्यन्तसंयोगो लभ्यते जातु केन चित् ।
अपि स्वेन शरीरेण किमुतान्येन केन चित् ॥ शां० २८।५२॥

कोई भी नित्य संयोग का भागी नहीं, यहां तक कि अपने शरीर के साथ नित्य संयोग नहीं, और किसी के साथ संयोग तो दूर रहा ॥

६२५. वियोगे दोषदर्शी यः संयोगं स विसर्जयेत् ।
असङ्गे सङ्गमो नास्ति दुःखं भुवि वियोगजम् ॥ आश्रम० ३४।१५॥

जो वियोग में दोष (दुःख) को देखता है वह संयोग को त्याग दे । (जो आत्मा) असङ्ग है उसके साथ अन्य पदार्थों का संग कैसा । लोक में पदार्थों से वियोग मानने से दुःख उपजता है ॥

## सङ्गतिः

६२६. येषां त्रीण्यवदातानि विद्या योनिश्च कर्म च ।
तान्सेवेत् तैः समास्या हि शास्त्रेभ्योपि गरीयसी ॥ वन० १।२७॥

जिन में तीन शुद्ध (निर्मल, निर्दोष, निष्कलङ्क) हैं—विद्या, योनि तथा कर्म, उनकी सेवा करे, उनके साथ संगति शास्त्रों की संगति से भी बढ़ कर है ॥

६२७. असतां दर्शनात्स्पर्शात्संजल्पाच्च सहासनात् ।
धर्माचाराः प्रहीयन्ते सिध्यन्ति च न मानवाः ॥ वन० १।२९॥

दुर्जनों के दर्शन, स्पर्शन, संलाप (बातचीत) और संगति से धर्मा-चरण नष्ट हो जाता है, और मनुष्यों को सिद्धि प्राप्त नहीं होती ॥

६२८. बुद्धिश्च हीयते पुंसां नीचैः सह समागमात् ।
मध्यैर्मध्यतां याति श्रेष्ठतां याति चोत्तमैः ॥ वन० १।३०॥

पुरुषों की बुद्धि नीचों के साथ संगति करने से हीन क्षीण (नष्ट) हो हो जाती है, दरमियाने लोगों के साथ संगति करने से दरमियाने दर्जे की हो जाती है और उत्तम लोगों के साथ संगति करने से उत्तम हो जाती है ॥

६२९. सतां सद्भिर्नाफलः संगमोस्ति । वन० २९७।४७।

सज्जनों की संगति कभी विफल नहीं जाती ।

६३०. यौनात्सम्बन्धाल्लोके विशिष्टं संगतं सताम् । द्रोण० ४।१३।

योनि-कृत सम्बन्ध से सज्जनों की संगति बढ़कर है ।

६३१. शुष्केणार्द्रं दह्यते मिश्रभावान्-
न मिश्रः स्यात्पापकृद्भिः कथं चित् ॥ शां० ७३।२३॥

सूखे इंधन के साथ मिल जाने से गीला इंधन भी जल जाता है, अतः दुर्जनों के साथ कभी भी मेल न करे ॥

६३२. बहूनां कलहो नित्यं द्वयोः संकथनं ध्रुवम् । शां० १७८।१३।

बहुत इकट्ठे होंगे तो झगड़ा होगा और दो मिलेंगे तो बात चीत (अवश्य) होगी।

६३३. अबुद्धसेवनाच्चापि बुद्धोप्यबुद्धतां व्रजेत् । शां० ३०४।१०।

मूर्ख की संगति करने से बुद्धिमान् भी मूर्ख हो जाता है ।

६३४. दोषदर्शी तु गार्हस्थ्ये यो व्रजत्याश्रमान्तरे ।
उत्सृजन्परिगृह्णंश्च सोपि सङ्गान्न मुच्यते ।। शां० ३२०।४४।।

जो गृहस्थाश्रम में संग-दोष देखता हुआ दूसरे आश्रम (वान-प्रस्थ) को चला जाता है । त्याग और ग्रहण करता हुआ वह भी संग से निर्मुक्त नहीं होता ।।

## सङ्ग्राम

६३५. एकेन सह संयुक्तः प्रपन्नो विमुखस्तथा ।
क्षीणशस्त्रो विवर्मा च न हन्तव्यः कदाचन ।। भीष्म० १।३१।।

जो एक (दूसरे) के साथ युद्ध में जुड़ा हुआ है, जो शरणागत है, जो युद्ध भूमि से भाग रहा है, जिस का कवच नष्ट हो गया है ऐसे योद्धा को कभी मारना नहीं चाहिये ।।

६३६. न सूतेषु न धुर्येषु न च शस्त्रोपनायिषु ।
न भेरीशङ्खवादेषु प्रहर्तव्यं कदाचन ।। भीष्म० १।३२।।

सारथियों पर, रथ में युक्त घोड़ों पर, योद्धा को शस्त्र पहुँचाने वालों पर, युद्ध-दुन्दुभि (नगाड़ा) और शङ्ख बजाने वालों पर प्रहार न करे ।।

६३७. न प्रमत्ताय भीताय विरथाय प्रयाचते ।
व्यसने वर्तमानाय प्रहरन्ति मनस्विनः ।। द्रोण० १४३।८।।

जो सावधान नहीं, जो डरा हुआ है, जिसका रथ टूट गया है, जो प्राणों की भिक्षा माँगता है और जो कष्ट में है—इन पर मनस्वी (उदार मन वाले)लोग प्रहार नहीं करते ।

६३८. प्रकीर्णकेशे विमुखे ब्राह्मणेऽथ कृताञ्जलौ । कर्ण० ९०।१११।

६३९. शरणागते न्यस्तशस्त्रे याचमाने तथार्जुन ।
अबाणे भ्रष्टकवचे भ्रष्टभग्नायुधे तथा ।। कर्ण० ९०।११२।।

६४०. न विमुञ्चन्ति शस्त्राणि शूराः साधुव्रते स्थिताः । कर्ण० ९०।११३।

जिसने बाल विखेरे हुए हैं, जो युद्ध से पराङ्‌मुख है, जो ब्राह्मण है, जो हाथ जोड़े हुए है, जो शरण में आ गया है, जिस ने शस्त्र त्याग दिया है, जो क्षमा मांगता है, जिस के तूणीर (तर्कश) में वाण समाप्त हो गये हैं, जिसका कवच गिर गया है और जिस का हथियार गिर गया अथवा टूट गया है—ऐसे लोगों पर सज्जनों का व्रत धारण करने वाले शस्त्र नहीं छोड़ते ।।

६४१. मत्तोन्मत्तप्रमत्तेषु न शस्त्राण्युपधारयेत् । सौ० ६।२०।

मदिरा से मत्त (वेहोश), उन्मत्त (पागल) और प्रमत्त (गाफिल) पर शस्त्र न उठाये ।।

६४२. न च सुप्तं प्रमत्तं वा न्यस्तशस्त्रं कृताञ्जलिम् ।
धावन्तं मुक्तकेशं वा हन्ति पार्थो धनञ्जयः ।। सौ० ८।१२५।।

पृथापुत्र अर्जुन सोए हुए, असावधान, शस्त्र त्यागे हुए, हाथ जोड़े हुए, भागते हुए, वाल विखेरे हुए योद्धा को नहीं मारता ।।

६४३. वृद्धबालौ न हन्तव्यौ न च स्त्री नैव पृष्ठतः ।
तृणपूर्णमुखश्चैव तवास्मीति च यो वदेत् ।। शां० ९८।४८-४९।।

बूढ़े को, बच्चे को, स्त्री को, पीछे से, मुख में तृण लिये हुए को तथा 'मैं आप का हूँ' ऐसा कहने वाले को न मारे ।।

६४४. सन्निपातो न मन्तव्यः शक्ये सति कथंचन ।
सान्त्व-भेद-प्रदानानां युद्धमुत्तरमुच्यते ।। शां० १०२।२२।।

यथासंभव युद्ध को न चाहे । साम, दान, और भेद—इनके पीछे (इनसे काम न चलने पर) युद्ध का अवसर होता है ।।

६४५. नायुध्यमानो हन्तव्यो न च ग्राह्या बलात् स्त्रियः । शां० १३६।१३।

जो लड़ाई नहीं लड़ रहा उसे नहीं मारना चाहिये और जबर-दस्ती स्त्रियों का अपहरण (अथवा बन्दीकरण) न करे ।

## सत्यम्

६४६. अश्वमेधसहस्त्रं च सत्यं च तुलया धृतम् ।
अश्वमेधसहस्राद्धि सत्यमेव विशिष्यते ॥ आदि० ७४।१०३॥

एक हजार अश्वमेध-यज्ञों को और सत्य को तराजू में तोला गया । एक हजार अश्वमेध से सत्य का पलड़ा भारी रहा ॥

६४७. यद् भूतहितमत्यन्तं तत्सत्यमिति धारणा । वन० २०६।४।

जो प्राणिमात्र का सबसे बड़ा हित है वह सत्य है ।

६४८. सत्यं व्रतपरं व्रतम् । वप० २१।३०।

सत्य व्रतों में बड़ा व्रत है ।

६४९. एकमेवाद्वितीयं तद्यद् राजन्नावबुध्यसे ।
सत्यं स्वर्गस्य सोपानं पारावारस्य नौरिव ॥ उ० ३३।४७॥

हे राजन् जो एक चीज है जिस जैसी दूसरी कोई नहीं, तू उसे नही जानता । सत्य स्वर्ग की सीढ़ी है जैसे सागर पार करने के लिये नाव ॥

६५०. सत्येन रक्ष्यते धर्मः । उ० ३४।३९।

सत्य से धर्म की रक्षा होती है ।

६५१. न तत् सत्यं यच्छलेनाभ्युपेतम् । उ० ३५।५८।

वह सत्य नहीं जो छल से युक्त हो ।

## सन्तोषः

६५२. पृथिवी रत्नसम्पूर्णा हिरण्यं पशवः स्त्रियः ।
नालमेकस्य तत् सर्वमिति मत्वा शमं व्रजेत् ॥ आदि० ७५।५१॥

रत्नों से भरी हुई पृथिवी, सुवर्ण (सोना), पशु और स्त्रियाँ—ये सब एक पुरुष के लिये भी पर्याप्त नहीं हैं ऐसा जानकर अत्यन्त दौड़ धूप छोड़ कर शान्ति से रहे ॥

६५३. सन्तोषो हि श्रियं हन्ति ह्यभिमानं च भारत ।
अनुक्रोशभये चोभे....................॥ सभा० ४९।१४॥

हे भारत सन्तोष (जितना ऐश्वर्य मैंने प्राप्त कर लिया है उतना पर्याप्त =काफी है ऐसी धारणा) श्री=लक्ष्मी को नष्ट कर देता है। आत्म-मान, दया (दूसरों के साथ सहानुभूति=दुःख में सहायता) और भय=स्वोच्छेद-दृष्टि=साहस के अभाव में अपने अभाव का भय) को भी नष्ट कर देता है ॥

६५४. असन्तोषः श्रियो मूलम् (सभा० ५५।११)।

असन्तोष (सन्तोष न करना ऐश्वर्य का मूल कारण है (कारण कि संतोष होने पर अपनी अधिक समृद्धि के लिये यत्न छोड़ देता है)।

६५५. न संनिपतितं धर्म्यमुपभोगं यदृच्छया ।
प्रत्याचक्षे न चाप्येनमनुरुध्ये सुदुर्लभम् ॥ शां० १७९।२४॥

धर्मानुसार दैवयोग से प्राप्त हुए भोग को लेने में मैं इन्कार नहीं करता और न दुर्लभ भोग की कामना कर उसके पीछे दौड़ता हूँ ॥

६५६. अन्तो नास्ति पिपासाया-
स्तुष्टिस्तु परमं सुखम् ।
तस्मात्सन्तोषमेवेह
धनं पश्यन्ति पण्डिताः ॥ शां० ३३०।२१।

तृष्णा का कोई अन्त नहीं। सन्तोष ही परम सुख है। इसलिये पण्डित (बुद्धिमान्) सन्तोष को ही धन समझते हैं ॥

## साङ्ख्यम्

६५७. साङ्ख्या राजन्महाप्रज्ञा गच्छन्ति परमां गतिम् ।
ज्ञानेनानेन कौन्तेय तुल्यं ज्ञानं न विद्यते ॥ शां० ३०१।१००॥

हे राजन् ! साङ्ख्य-ज्ञान वाले कापिल लोग (कपिल के शिष्य संन्यास-मार्गी लोग) बहुत बुद्धिमान् हैं, वे परम गति (मोक्ष) को प्राप्त करते हैं। इस ज्ञान के तुल्य हे कुन्तीपुत्र कोई दूसरा ज्ञान नहीं (पुरुष असंग है, न यह कर्ता है और न भोक्ता, यह केवल द्रष्टा है, प्रकृति ही कर्त्री तथा भोक्त्री (भोगने वाली) है—यह साङ्ख्य सिद्धान्त है)।

६५८. यदेव योगाः पश्यन्ति तत्साङ्ख्यैरपि दृश्यते ।
एकं साङ्ख्यं च योगं च यः पश्यति स तत्त्ववित् ।। शां० ३१६।४।।

कर्मयोगी लोग जिस तत्त्व का दर्शन करते हैं उसे सांख्य=संन्यास मार्गी भी देखते हैं। जो (फल के एक होने से) साङ्ख्य और योग को एक अभिन्न पदार्थ समझता है वह ही तत्त्व वेत्ता है ।।

## साधुः

(सज्जन)

६५९. ध्रुवा साधुषु सन्नतिः । द्रोण० ७६।२५।

सज्जनों में नम्रता नित्य रहती है।

६६०. श्रद्धेयः कथितो ह्यर्थः सज्जनश्रवणं गतः ।
चिरं तिष्ठति मेदिन्यां शैले लेखमिवार्पितम् ।। अनु० १३६।४३।

श्रद्धा के योग्य कही हुई बात सज्जन के कानों में पहुंची हुई पृथिवी पर पत्थर पर लकीर की तरह चिरतक ठहरती है ।।

६६१. न संस्मरन्त्यपराद्धानि स्मरन्ति सुकृतान्यपि ।
असंभिन्नमर्यादा : साधवः पुरुषोत्तमाः ।। आश्रम० १२।२।।

मर्यादा का भङ्ग न करने वाले पुरुष श्रेष्ठ सज्जन दूसरों के अपराधों को याद नहीं रखते, उनके शुभ कर्मों (उपकारों) को याद रखते हैं।

## सिद्धिः

६६२. किञ्चिद् दैवाद् हठात् किञ्चित् किञ्चिदेव स्वभावतः ।
पुरुषः फलमाप्नोति चतुर्थं नात्र कारणम् ।। वन० ३२।३४-३५।।

कुछ फल पुरुष भाग्य के अनुकूल होने से प्राप्त करता है, कुछ बल के प्रयोग से और कुछ यत्न से। चौथा कोई कारण नहीं है ।।

६६३. न हि दैवेन सिध्यन्ति कार्याण्येकेन सत्तम ।
न चापि कर्मणैकेन द्वाभ्यां सिद्धिस्तु योगतः ।। सौ० २।३।।

हे सज्जन ! केवल दैव से कार्य सिद्ध नहीं होते और न केवल कर्म (पुरुषार्थ) से। दोनों के मेल से सिद्धि होती है ।।

## सुखम्

६६४. वर्तमानः सुखे सर्वो मुह्यतीति मतिर्मम । वन० १८१।३०।

जब मनुष्य सुखी होता है तब भूल जाता है (अपने कर्त्तव्य में प्रमाद करता है) ऐसा मेरा विचार है ।

६६५. सुखस्यानन्तरं दुःखं दुःखस्यानन्तरं सुखम् ।
पर्यायेणोपसर्पन्ते नरं नेमिमरा इव ।।

सुख के पीछे दुःख, दुःख के पीछे सुख, इस तरह सुख दुःख पुरुषको क्रम से प्राप्त होते हैं जैसे चक्र के अरे नेमि के साथ-साथ एक दूसरे के पीछे घूमते हैं ।।

६६६. अर्थागमो नित्यमरोगिता च
प्रिया च भार्या प्रियवादिनी च ।
वश्यश्च पुत्रोऽर्थकरी च विद्या
षड् जीवलोकस्य सुखानि राजन् ।। उ० ३३।८२।।

धन की प्राप्ति, नित्य आरोग्य (स्वास्थ्य, तन्दरुस्ती), प्यारी और प्यारा बोलने वाली भार्या, आज्ञाकारी पुत्र, धन कमाने योग्य विद्या, हे राजन् ये प्राणियों के छह सुख हैं ।।

६६७. यत्तदग्रे विषमिव परिणामेऽमृतोपमम् ।
तत्सुखं सात्त्विकं प्रोक्तमात्मबुद्धिप्रसादजम् ।। भीष्म० ४२।३७।।

जो प्रारम्भ में विष की तरह हो और अन्त में अमृत की तरह, वह सुख सात्त्विक कहलाता है। यह मन और बुद्धि की निर्मलता से उपजता है ।।

६६८. रात्र्यां रात्र्यां व्यतीतायामायुरल्पतरं यदा ।
गाधोदके मत्स्य इव सुखं विन्देत कस्तदा ।। शां० २७७।११।।

जैसे एक रात के पीछे दूसरी व्यतीत होती जाती है, आयु घटती जाती है, तब उथले जल में मछली की तरह कौन सुखी होवे ?

६६९. मुक्ता वीतभया लोके चरन्ति सुखिनो नराः। शां० २८८।१३।

मुक्त (संग से निर्मुक्त, स्नेह-बन्धनों को काटे हुए) और भयरहित लोग संसार में सुख से विचरते हैं।

६६०. विस्तराः क्लेशसंयुक्ताः संक्षेपास्तु सुखवावहाः।

फैलाव में दुःख है और संकोच (थोड़ी सम्पत्ति) में सुख है।

## स्वर्गाधिकारी

६७१. अभ्युत्थानेन दैवस्य समारब्धेन कर्मणा।
विधिना कर्मणा चैव स्वर्गमार्गमवाप्नुयात् ॥ अनु० ६।४६॥

भाग्य के उदय होने से, प्रारब्ध कर्म से, शास्त्र-विहित कर्म से मनुष्य स्वर्ग मार्ग को पहुँचता है ॥

६७१. विहारावसथोद्यान-कूपारामसभाप्रपाः।
वप्राणां चैव कर्तारस्ते नराः स्वर्गगामिनः ॥ अनु० २३।९९॥

विहार (=भिक्षु— आश्रम), आवसथ (यात्रियों के ठहरने का स्थान), उद्यान (बाग), कूआँ, बगीचा, सभा (लोगों के धर्म-कथा सुनने का विशाल भवन=हाल), प्रपा (=प्याऊ) और वप्र (पानी को रोकने का बन्ध) —इनके बनाने वाले पुरुष स्वर्ग को प्राप्त होते हैं ॥

२७३. द्वाविमौ पुरुषौ राजन्स्वर्गस्योपरि तिष्ठतः।
प्रभुश्च क्षमया युक्तो दरिद्रश्च प्रदानवान् ॥

हे राजन् ! ये दो पुरुष स्वर्ग के ऊपर स्थान प्राप्त करते हैं—प्रभु जो क्षमा से युक्त है, दरिद्र, जो दान करता है ॥

## नरक-गामी

६७४. यश्चापि लब्ध्वा न स्मरामीतिवादी
दत्त्वा च यः कत्थति याच्यमानः।
यश्चासतः सत्त्वमुपानयीत
एतान्नयन्ति निरयं पाशहस्ताः ॥ उ० ३७।६॥

जो प्राप्त करके भी मुझे याद नहीं मैं ने लिया है, ऐसा कहता है, जो मांगने पर देता है पर अपनी बड़ाई करता है, जो दुष्ट का साधुत्व स्थापित करना चाहता है अथवा झूठ को सच दिखाना चाहता है—इनको यम के दूत हाथों में फांस लिये हुए नरक में ले जाते हैं ।।

६७५. पर्यश्नन्ति ये दारानग्निभृत्यातिथींस्तथा ।
उत्सन्नपितृदेवेज्यास्ते वै निरयगामिनः ।। अनु० २४।७।

जो लोग अपनी स्त्री के खाने से पहले, अग्नि को भेंट किये विना, नौकरों और अतिथियों के खाने से पूर्व खाते हैं तथा जिन्होंने पितृयज्ञ तथा देवयज्ञ छोड़ दिया है, वे नरक को जाते हैं ।।

६७६. वेदविक्रयिणश्चैव वेदानां चैव दूषकाः ।
वेदानां लेखकाश्चैव ते वै निरयगामिनः ।। अनु० २३।७२।।

वेदों को वेचने वाले, वेदों के निन्दक और वेदों के लिखने वाले (लेख-बद्ध करने वाले) नरक को जाते हैं ।।

## हिंसा

६७७. न हि पश्यामि जीवन्तं लोके कञ्चिदहिंसया ।
सत्त्वैः सत्त्वानि जीवन्ति दुर्बलैर्बलवत्तराः ।। शां० १५।२०।।

मुझे संसार में ऐसा कोई नहीं दीखता जो हिंसा करने के विना जीता हो । प्राणी प्राणियों को खा कर जीते हैं, कमजोरों को वलवान् ।।

६७८. विनीतक्रोधहर्षा हि मन्दा वनमुपाश्रिताः ।
विना वधं न कुर्वन्ति तापसाः प्राणयापनम् ।। शां० १५।२४।।

क्रोध और हर्ष का त्याग करके मूर्ख वन में निवास करते हैं । तपस्वी भी विना हत्या के जीवन निर्वाह नहीं कर पाते ।।

६७९. उदके बहवः प्राणाः पृथिव्यां च फलेषु च ।
न च कश्चिन्न तान्हन्ति किमन्यत्प्राणयापनात् ।। शां० १५।२५।।

जल में अनेक जीव हैं, मिट्टी में और फलों में भी । प्राण-यात्रा के हेतु ऐसा कोई नहीं जो इन्हें न मारता हो ।।

६८०.	सूक्ष्मयोनीनि तर्कगम्यानि भूतानि कानिचित्।
पक्ष्मणोपि निपातेन येषां स्यात्स्कन्धपर्ययः ।। शां० १५।२६।।

ऐसे सूक्ष्म योनि वाले (कृमि कीट पतंगादि) जीव हैं जिन्हें तर्क से ही जाना जाता है (जो दीखते नहीं) और जिनका शरीर आँखों के प्रवाल-मात्र के गिरने से नष्ट हो जाता है ।।

# परिशिष्टम्

अब हम यहाँ ऐसे वाक्य-रत्नों को संगृहीत करते हैं जहाँ एक ही श्लोक या श्लोकांश एक विषय का प्रतिपादन करता है, जहाँ प्रकरण नहीं बनता । इनका निबन्धन अकारादि क्रम से किया है । यहाँ विषय का पृथक् निर्देश न करके विषय के संकेतक पद अथवा पदों को सफेद टाइप में रख दिया है, ताकि विषय का सुगमता से बोध हो जाये ।

६८१.	अग्निहोत्रफला वेदाः । सभा० ५।१२।

वेदाध्ययन का फल यह कि (द्विज) अग्निहोत्र कर सके ।

६८२.	अचिन्त्याः खलु ये भावा न तांस्तर्केण योजयेत्।
प्रकृतिभ्यः परं यत्तु तदतर्क्यस्य लक्षणम् ।। भीष्म० ५।१२।।

जो पदार्थ चिन्ता से परे हैं उन्हें तर्क द्वारा जानने का यत्न न करे । जो प्रकृति और उसके विकार महत् आदि हैं वे अतर्क्य हैं ।।

६८३.	अतिनर्मा जायते सम्प्रहारः । सभा० ६३।५।

बहुत हंसी-मखौल लड़ाई का मूल है ।

६८४.	अतिमानः श्रियं हन्ति पुरुषस्याल्पमेधसः । अनु० १३३।१७।

अल्पबुद्धिवालों का अभिमान सम्पत्ति को नष्ट कर देता है ।

६८५.	अथवा जायमानस्य (यच्छीलमनुजायते) ।
श्रूयते तन्महाराज नामृतस्यापसर्पति ।। वन० १८।११।।

हे महाराज, जन्म के साथ ही जो शील उत्पन्न होता है वह मनुष्य से मृत्यु पर्यन्त जुदा नहीं होता, ऐसा सुनते हैं ।।

६८६. अध्वा जरा देहवतां पर्वतानां जलं जरा ।
असंभोगो जरा स्त्रीणां वाक्शल्यं मनसो जरा ।। उ० ३९।७८।।

शरीरधारियों के लिये (निरन्तर) यात्रा जरा (बुढ़ापा, बुढापे का कारण है), पर्वतों के लिये जल जरा है (जल-निपात से क्रमशः पत्थर घिस जाते हैं), संभोग के न होने से स्त्रियाँ बूढ़ी हो जाती हैं, वाणी का वाण मन को जीर्ण कर देता है ।।

६८७. अद्भ्योऽग्निर्ब्रह्मतः क्षत्रमश्मनो लोहमुत्थितम् ।
तेषां सर्वत्रगं तेजः स्वासु योनिषु शाम्यति ।। शां० ५६।२४-२५।।

जल से अग्नि की उत्पत्ति मानी गई है, ब्राह्मण से क्षत्रिय की, पत्थर से लोहे की। इनका अपना-अपना व्यापक तेज अपनी-अपनी योनि (कारण) में लीन हो जाता है ।।

६८८. अनभिध्या परस्वेषु सर्वसत्त्वेषु सौहृदम् ।
कर्मणां फलमस्तीति त्रिविधं मनसा चरेत् ।। अनु० १३।५।।

पर द्रव्यों का ग्रहण करने की इच्छा से चिन्तन न करना, सब प्राणियों के प्रति मैत्री, कर्मों का फल होता है—यह तीन प्रकार की मन से धारणा करे ।।

६८९. अनागतविधाता च प्रत्युपन्नमतिश्च यः ।
द्वावेव सुखमेधेते दीर्घसूत्री विनश्यति ।। शां० १३७।१।।

जो भविष्यत् के लिये पहले से ही संग्रह आदि कर लेता है, अथवा जो तत्काल कर्तव्य को भाँप लेता है (प्रतीकार करने में समर्थ होता है)—ये दो सुख से बढ़ते हैं । जो दीर्घसूत्री (निर्णय करने में जो देर करता है) वह नष्ट हो जाता है ।।

६९०. अनागतं च न ध्यायेन्नातीतमनुचिन्तयेत् ।
वर्तमानमुपेक्षेत कालाकाङ्क्षी समाहितः ।। आश्व० ४६।४२।।

न भविष्यत् की चिन्ता करे और न अतीत (वीते हुए) की। वर्तमान की भी उपेक्षा करे (दृष्टि से ओझल करे) । शान्त हो५.र काल की प्रतीक्षा करे ।।

६९१. अनायुष्यो दिवास्वप्नस्तथाऽभ्युदितशायिता । अनु० १०७।१३१।

दिन में सोना तथा सूर्योदय के पीछे तक सोना—यह दोनों आयु की हानि करते हैं (मनुष्य की उम्र को कम करते हैं) ।

६९२. अनित्यं किल मर्त्यस्य पार्थ चित्तं चलाचलम् ।
वातवेगप्रचलिता अष्ठीला शाल्मलेरिव ।। उ० ७५।१९।।

हे पार्थ ! मनुष्य का चित्त अस्थिर और अत्यन्त चञ्चल है । यह संवल (वृक्ष) के फल के अन्दर की गुठली (जो केवल तूलमयी-रूई की वनी होती है) जो वायु के वेग से उड़ती फिरती है, के समान है ।।

६९३. अनुक्रोशादधर्मं च (जयेत्) । शां० २६६।९।
दया से अधर्म (पाप) को जीते (दवा दे) ।

६९४. अनुक्रोशो हि साधूनां सुमहद् धर्मलक्षणम् । अनु० ५।२३।
अनुक्रोश (दया) सज्जनों के धर्म का उत्तम लक्षण है ।

६९५. अनुवन्धं च सम्प्रेक्ष्य विपाकं चैव कर्मणाम् ।
उत्थानमात्मनश्चैव धीरः कुर्वीत वा न वा ।। उ० ३४।९।।

बुद्धिमान् कर्मों के प्रयोजन और विपाक (फल-सिद्धि होने पर भी परिपाक) और अपने उद्योग को देख कर कर्म को शुरू करे या न करे ।।

६९६. अनुवन्धानवेक्षेत सानुबन्धेषु कर्मसु ।
सम्प्रधार्य च कुर्वीत न वेगेन समाचरेत् ।। उ० ३४।८।।

सार्थक कर्मों में अर्थ (प्रयोजन) को बुद्धि में रखे, सोच विचार कर कार्य करे, जल्दबाज़ी न करे ।।

६९७. अपारे यो भवेत्पारमप्लवे यः प्लवो भवेत् ।
शूद्रो वा यदि वाप्यन्यः सर्वथा मानमर्हति ।। शां० ७९।३७।।

अपूर्ण कर्म को जो पूर्ण करे, नौका के अभाव में जो नौका का काम करे, चाहे वह शूद्र हो चाहे कोई और, सर्वथा आदर के योग्य है ।।

६९८. अप्युन्मत्तात् प्रलपतो बालाच्च परिजल्पतः ।
सर्वतः सारमादद्यात्.................. ।। उ० ३४।३२।।

पागल के बकवास से और बच्चे के अनर्थक वचन से सारग्रहण करे ।।

६९९. अप्रदाता पिता वाच्यः । वन० २९३।३५।

जो (पिता) कन्या को समय पर विवाह में नहीं देता, वह निन्दित होता है ।

७००. अभावादीनि भूतानि भावमध्यानि भारत ।
अभावनिधनान्येव तत्र का परिदेवना ।। स्त्री० ९।११।।

सभी प्राणी पहले अभाव रूप होते हैं, वीच में भाव रूप में आ जाते हैं फिर अन्त में अभाव रूप में आ जाते हैं । ऐसी स्थिति में विलाप कैसा ?

७०१. अभिजातोस्मि सिद्धोस्मि
नास्मि केवलमानुषः ।
इत्येभिर्हेतुभिस्तस्य
त्रिभिश्चित्तं प्रसिच्यते ।।

मैं कुलीन हूँ, मैं सिद्धावस्था को प्राप्त हो चुका हूँ, मैं साधारण मनुष्य नहीं हूँ—इन तीन धारणाओं से उसका चित्त शिथिल हो जाता है ।।

७०२. अभियुक्तं बलवता दुर्बलं हीनसाधनम् ।
हृतस्वं कामिनं चोरमाविशन्ति प्रजागराः ।। उ० ३३।१३।।

जो अपने से अधिक बल वाले शत्रु से आक्रान्त है (घिरा हुआ, जिस पर चढ़ाई की गई है), जो दुर्वल है, जो साधनहीन हैं, जिसका सर्वस्व छिन गया है, जो कामातुर है और जो चोर हैं इन्हें नींद नहीं आती ।।

७०३. अभिवादनशीलस्य नित्यं वृद्धोपसेविन ।
चत्वारि संप्रवर्धन्ते विद्यायुर्यशो बलम् ।। उ० ३९।६०।।

वड़ों को विधिवत् नमस्कार करने वाले और वृद्धों की नित्य सेवा करने वाले की विद्या बढ़ती है, आयु, यश और वल भी बढ़ते हैं ।।

७०४. अर्थानामीश्वरो यः स्याद् इन्द्रियाणामनीश्वरः ।
इन्द्रियाणामनैश्वर्यादैश्वर्याद् भ्रश्यते हि सः ।। उ० ३४।६१।।

जो धन का ईश्वर (=स्वामी) है, पर अपनी इन्द्रियों का ईश्वर (स्वामी) नहीं । वह इन्द्रियों का अनीश्वर (ईश्वर न होने) होने से ऐश्वर्य (धन-सम्पत्ति) का भी ईश्वर (स्वामी) नहीं रहता ।।

७०५. अर्थानां पुनर्द्वैधे नित्यं भवति संशयः ।
अन्यथा चिन्तितो ह्यर्थः पुनर्भवति चान्यथा ।। वि० ४२।७।।

पदार्थों की द्विविधता (द्विप्रकारता) के विषय में नित्य सन्देह रहता है । मनुष्य सोचता कुछ और है और होता और ।।

७०६. अर्थार्थी जीवलोकोऽयं न कश्चित् कस्य चित्प्रियः । शां० १३६।१४।

सभी प्राणी स्वार्थी हैं । कोई किसी का प्यारा नहीं ।

७०७. अलातं तिन्दुकस्येव मुहूर्त्तमपि हि ज्वल ।
मा तुषाग्निरिवानर्चि र्धूमायस्व जिजीविषुः ॥ उ० १३३।१४॥

तिन्दुक (तेन्दु) के अलात (अध जली लकड़ी) की तरह चाहे मुहूर्त मात्र तक जल (प्रकाशित हो), पर जीना चाहता हुआ तोह की अग्नि की तरह ज्वाला-रहित होकर धूआँ मत छोड़। यह विदुला की अपने रण-भीरु पुत्र के प्रति उक्ति है ॥

७०८. अवध्या ब्राह्मणा गावः स्त्रियो बालाश्च ज्ञातयः ।
येषां चान्नानि भुञ्जीत ये च स्युः शरणागताः ॥ उ० ३६।६४॥

ब्राह्मण, गौ, स्त्री, बालक, बन्धु—इन्हें न मारे (इनकी हत्या न करे) और जिनका अन्न खाये अथवा जो शरणागत हो, उन्हें भी ॥

७०९. अवबन्धो हि बुद्धस्य कर्मभिर्नोपपद्यते । शां० शां० ३३१।५२।

आत्मज्ञानी का कर्मों द्वारा बन्धन नहीं हो सकता ।

७१०. अवृत्तिर्भयमन्त्यानां मध्यानां मरणाद् भयम् ।
उत्तमानां मर्त्यानामवमानात् परं भयम् ॥ उ० ३४।५२॥

अन्त्य (अधम) लोगों को जीविका के अभाव का भय होता है, मध्यम लोगों को मृत्यु का भय होता है और उत्तम जनों को अपमान का भय होता है ॥

७११. अव्याहृतं व्याहृताच्छ्रेय आहुः । शां० २९९।३८॥

बोलने की अपेक्षा मौन अच्छा है ऐसा कहते हैं ।

७१२. अशान्तस्य कुतः सुखम् । वन० २२२।१२।

अशान्त मन वाले को सुख कहाँ ?

७१३. अश्रद्धा परमं पापम् । शां० २५६।१२।

नास्तिकता बड़ा पाप है ।

७१४. असङ्गः श्रेयसो मूलम् । शां० २८७।३।

असंग (लौकिक पदार्थों, इन्द्रियों के विषयों में आसक्त न होना) कल्याण का मूल कारण है ।

७१५. असतां शीलमेतद्वै परिवादोऽथ पैशुनम् । शां० १३२।१२।

दुर्जनों का यह स्वभाव है—निन्दा करना और चुगलखोरी करना ।

७१६. अस्नानं केचिदिच्छन्ति स्नानमप्यपरे जनाः । आश्व० ४२।३।

कोई आचार्य स्नान (समावर्तन=विद्या की समाप्तिपर स्नान करके गुरु-गृह से लौटना नहीं मानते, अर्थात् नैष्ठिक (मृत्युपर्यन्त ब्रह्मचर्य) चाहते हैं और दूसरे स्नान=समावर्तन को मानते हैं।

७१७. अस्यतां फाल्गुनो श्रेष्ठो गाण्डीवं धनुषां वरम्।
केशवः सर्वभूतानामायुधानां सुदर्शनम्॥ उ० ५४।१२॥

बाण फैंकने वालों में अर्जुन श्रेष्ठ है, धनुषों में गाण्डीव, प्राणियों में केशव (कृष्ण) तथा हथियारों में सुदर्शन (चक्र)।

७१८. अहन्यहनि भूतानि गच्छन्ति यमक्षयम्।
शेषाः स्थावरमिच्छन्ति किमाश्चर्यमतः परम्॥ वन० ३१३।११६॥

दिन प्रतिदिन प्राणी यमलोक को जाते हैं। जो पीछे रहते हैं वे समझते हैं कि हमने यहाँ नित्य रहना है, इससे बड़ा आश्चर्य क्या हो सकता है। यह वचन यक्ष-युधिष्ठिर संवाद में आया है॥

७१९. आचार्यमृत्विजं चैव संयुक्तं च युधिष्ठिर।
स्नातकं च प्रियं चाहुः षडर्घ्यान्नृपं तथा॥ सभा० ३३।२३॥

आचार्य, पुरोहित, सम्बन्धी (श्याल=साला आदि), स्नातक (जो ब्रह्मचारी विद्या की समाप्ति पर घर लौटा है), अपना प्यारा बन्धु तथा राजा—ये छह अर्घ्य (अर्घ=पूजा विशेष के योग्य) हैं॥

७२०. आततायी हि यो हन्यादाततायिनमागतम्।
न तेन भ्रूणहा स स्यान्मन्युस्तं मन्युमार्च्छति॥ शां० १५।५५॥

आततायी=धनुष को तान कर जो मारने को उतारू हुआ-हुआ हैं, वह दूसरे आततायी को अपनी ओर लपकते हुए (देख कर) मार दे, उसे गर्भ-हत्या का पाप नहीं लगता, कारण कि एक का क्रोध ही दूसरे के क्रोध से टक्कर लेता है॥ टीकाकार नीलकण्ठ ने इसे बड़ी सुन्दरता से समझाया है। उसका कहना है कि जैसे सूर्य की किरणों से तपा हुआ काँच (उससे छूए हुए) रूई के पिण्ड को जला कर उसकी गरमी से आप भी जल जाता है (पिघल जाता है), इसी प्रकार आततायी का क्रोध दूसरे को उद्दीप्त कर (बढ़ाकर) अपने आश्रय को (जहाँ से वह उठा है) अर्थात् पूर्व आततायी को जला देता है। इस में हनन करने वाले का कोई दोष नहीं।

७२१. आत्मा जेयः सदा राज्ञा ततो जेयाश्च शत्रवः।
अजितात्मा नरपतिर्विजयेत कथं रिपून्। शां० ६९।४॥

राजा पहले अपने आप को जीते (अपने मन व इन्द्रियों पर वश पाये) तव शत्रुओं को। अपने आप को जीते विना शत्रुओं को कैसे जीतेगा ?

७२२. आत्मानमसमाधाय समाधित्सति यः परान्।
विषयेष्विन्द्रियवशं मानवाः प्रहसन्ति तम्॥ शां० २६७।२७॥

जो अपने आप को विषयों के प्रति समाहित (शान्त) किये बिना दूसरों को समाहित करना चाहता है उस विषायसक्त इन्द्रियों वाले पुरुष पर लोग हंसते हैं॥

७२३. आत्मानं योऽभिसन्धत्ते सोऽन्यस्य स्यात्कथं हितः। शां० १४३।१३।

जो अपने आप को धोखा देता है वह दूसरे का हिती कैसे हो सकता है। नीलकण्ठ टीकाकार के अनुसार, विष खाकर अथवा रस्से से लटक कर अपनी हत्या करना चाहता है—ऐसा अर्थ है। यह अर्थ अपूर्व है। इस अर्थ में अध्याहार दोष भी है और विना अध्याहार के संगति लगती नहीं। 'अभिसन्धान' का अतिसन्धान (धोखा देना) अर्थ भी है।

७२४. आत्मोत्कर्षं न मार्गेत परेषां परिनिन्दया।
स्वगुणैरेव मार्गेत विप्रकर्षं पृथग्जनात्॥ शां० २८७।२५॥

दूसरों की निन्दा से अपने को ऊँचा करना न चाहे। अपने गुणों से ही दूसरों से जुदापन चाहे॥

७२५. आदित्यचन्द्रावनिलोऽनलश्च
द्यौर्भूमिरापो हृदयं यमश्च।
अहश्च रात्रिश्च उभे च सन्ध्ये
धर्मश्च जानाति नरस्य वृत्तम्॥ आदि० ७४।३०॥

सूर्य, चन्द्र, वायु, अग्नि, आकाश, भूमि, जल, (मनुष्य का अपना) हृदय, धर्मराज, दिन, रात, दोनों सन्ध्यायें और धर्म—ये सब मनुष्य की चर्या (चेष्टा, आचरण) को जानते हैं॥

७२६. आयुःक्षयपरीतात्मा विपरीतानि सेवते।
बुद्धिर्व्यावर्तते चास्य विनाशे प्रत्युपस्थिते॥ आश्व० १७।७॥

जिस की आयु क्षीण हो गई है वह उलट-पुलट कार्यों को करता है। जब विनाश समीप आ जाता है तो मनुष्य की बुद्धि लौट जाती है॥

७२७. आशा हि पुरुषं बालं लालापयति तस्युषी। शां० १२६।३२।

आशा मूर्ख से बहुत कुछ कहलवाती है जब यह लगातार बनी रहती है।

७२८. इतिहासपुराणाभ्यां वेदार्थमुपबृंहयेत्।
बिभेत्यल्पश्रुताद्वेदो मामयं प्रहरिष्यति॥ आदि० १।२३७-६८॥

इतिहास और पुराण से वेदार्थ का विस्तार करे (अर्थात् आख्यानों और निदर्शनों से उसे स्पष्ट करे)। थोड़ा पढ़े हुए पुरुष से वेद डरता है कि कहीं अज्ञान-वश मुझ पर प्रहार न करे (अन्यथा ग्रहण व प्रवचन द्वारा मेरी हानि न करे)॥

७२९. इदं कार्यमिदं नेति न मोक्षेषूपदिश्यते। आश्व० ३४।७।

यह करना चाहिये, यह नहीं करना चाहिये (अर्थात् विधि और निषेध) ब्रह्म-ज्ञान में इन का उपदेश नहीं।

७३०. इन्द्रियाणां च पञ्चानां मनसो हृदयस्य च।
विषये वर्तमानानां या प्रीतिरुपजायते॥
स कामः.............................वन० ३३।३७।३८॥

पाँचों इन्द्रियों, मन और हृदय की जो विषयों में प्रीति होती है वह काम है॥

७३१. इन्द्रियाणां व्युपरमे मनोऽव्युपरतं यदि।
सेवते विषयानेव तद् विद्यात्स्वप्नदर्शनम्॥ शां० २७५।२४॥

इन्द्रियों के कार्य से उपरत होने पर यदि मन विषयों का सेवन करता है—इसे स्वप्नदर्शन कहते हैं॥

७३२. इन्द्रियाणां श्रमात् स्वप्नमाहुः सर्वगतं बुधाः। शां० २१६।६।

इन्द्रियों की थकावट से सभी को निद्रा आती है ऐसा विद्वान् कहते हैं।

७३३. इषीकां च यथा मुञ्जात्कश्चिन्निष्कृष्य दर्शयेत्
योगी निष्कृष्य चात्मानं तथा पश्यति देहतः॥ आश्व० १९।२२॥

जिस प्रकार इषीका (सींक) को मूँज से जुदा करके कोई दिखाये, उसी प्रकार योगी देह से जुदा करके आत्मा को देखता है॥

७३४. इष्टं दत्तमधीतं च यज्ञाश्च बहुदक्षिणाः।
सर्वमेतदपत्यस्य कलां नार्हन्ति षोडशीम्॥ सभा० ४१।२७॥

अग्निहोत्र, दान, श्रुत (विद्या), बड़ी दक्षिणा वाले (राजसूयादि) यज्ञ—ये सभी पुत्रलाभ के पासंग भी नहीं हैं॥

७३५. इष्टश्चानिष्टगन्धश्च मधुरः कटुरेव च ।
निर्हारी संहतः स्निग्धो रूक्षो विशद एव च ।।
एवं नवविधो ज्ञेयः पार्थिवो गन्धविस्तरः । शां० १८४।२८-२९।।

यह नौ प्रकार का पृथिवी में गन्ध है—सुगन्ध, दुर्गन्ध, मधुर, कड़वा, निर्हारी (सब गन्धों को दवा देने वाला हींग आदि गन्ध), संहत (मिला जुला), स्निग्घ (जैसा अभी-अभी तपे हुए घी में), रूक्ष (जैसा सरसों के तेल में) और विशद (निखरा हुआ, जैसे शाली, चावल आदि में) ।।

७३६. इह वैकस्य नामुत्र अमुत्रैकस्य नो इह ।
इह चामुत्र चैकस्य नामुत्रैकस्य नो इह ।। वन० १८१।३४।।

किसी के मत में यह लोक है, परलोक नहीं। किसी के मत में परलोक है, यह लोक नहीं। किसी के मत में यह भी है, पर लोक भी है और किसी के मत में न यह लोक है और न परलोक है ।।

७३७. ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति ।
भ्रामयन्सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायया ।। भीष्म० ४२।६१।।

हे अर्जुन ! ईश्वर सब प्राणियों के हृदय में वर्तमान है। वह अपनी शक्ति से भूतों को चक्रारूढ़ करके घुमाता है ।।

७३८. ......वितर्कं निश्चयाज्जयेत् ।
मौनेन वहुभाष्यं च...... ।। शां० २७४।११।।

वितर्क (वितर्क=विरुद्ध, श्रुत्युक्त अर्थ का खण्डन करने वाला तर्क) को निश्चय (श्रुत्यर्थं पर श्रद्धा,) से जीते और वाचालता (बहुत बोलने का स्वभाव) को मौन से जीते ।।

७३९. उत्थानेनामृतं लब्धमुत्थानेनासुरा हताः ।
उत्थानेन महेन्द्रेण श्रैष्ठ्यं प्राप्तं दिवीह च ।। शां० ५।१४।।

उद्योग से अमृत प्राप्त हुआ। उद्योग से असुर मारे गये। उद्योग से ही इन्द्र ने द्यु-लोक और इस लोक में श्रेष्ठता (ऐश्वर्य, प्रभुत्व) प्राप्त किया ।।

७४०. ऊर्ध्वं भित्त्वा प्रतिष्ठन्ते प्राणाः पुण्यवतां नृप ।
मध्यतो मध्यपुण्यानामधो दुष्कृतकर्मणाम् ।। शां० २९७।२७।।

पुण्यात्माओं के प्राण ऊर्ध्व भाग (ब्रह्म रन्ध्र) से निकलते हैं, मध्यकोटि के लोगों के मध्य भाग (मुंह) से और पापियों के निचले भाग (गुदा) से ।।

७४१. ऋषयश्चक्रिरे धर्मं योऽनूचानः स नो महान् । शां० ३१०।६।

ऋषियों ने व्यवस्था की है कि हमारे मध्य में जो वेदपाठी है वह महान् है ।

७४२. एकमेव हि लोकेस्मिन्नात्मनो गुणवत्तरम् ।
इच्छन्ति पुरुषाः पुत्रं लोके नान्यं कथं चन ।। द्रोण० १९४।५।।

इस लोक में लोग अपने पुत्र को ही अपने से अधिक गुणवाला देखना चाहते हैं, दूसरे किसी को नहीं ।।

७४३. एकश्चार्थान्न चिन्तयेत् । उ० ३३।४६।

अर्थों (नाना विषयों) का अकेला (विना दूसरे से परामर्श किये) न सोचे ।

७४४. एकस्मिन्नेव जायेते वंशे क्लीबमहाबलौ ।
फलाफलवती शाखे यथैकस्मिन्वनस्पतौ ।। उ० ३।३।।

एक ही कुल में नपुंसक (दुर्बल, निर्वीर्य) भी उत्पन्न होते हैं और बलवान् भी, जैसे वनस्पति (वृक्ष) की एक शाखा फलवाली होती है और दूसरी विना फल के ।।

७४५. एकः पापानि कुरुते फलं भुङ्क्ते महाजनः ।
भोक्तारो विप्रमुच्यन्ते कर्ता दोषेण लिप्यते ।। उ० ३३।४२।।

एक दुष्ट पापों को करता है, और सज्जन उसका फल भोगता है (निरपराध उससे कष्ट पाते हैं) । दुष्ट से कमाये हुए अन्न को खाने वाले छूट जाते हैं, पर दुष्ट कर्म का करने वाला दोष (पाप) का भागी होता है ।।

७४६. एकः प्रसूयते जन्तुरेक एव प्रलीयते ।
एकस्तरति दुर्गाणि गच्छत्येकस्तु दुर्गतिम् ।। अनु० १११।११-१२।।

मनुष्य अकेला ही संसार में आता है और अकेला ही जाता है । अकेला ही कठिनाइयों को पार करता है और अकेला ही कठिनाई में पड़ता है ।।

७४७. एकः शत्रुर्न द्वितीयोस्ति शत्रु-
रज्ञानतुल्यः पुरुषस्य राजन् । शां० २९७।२८।

हे राजन् ! पुरुष का एक ही शत्रु है और दूसरा नहीं और वह है अज्ञान ।

७४८. एवं बुद्धिश्च तेजश्च प्रतिपत्तिश्च भारत ।
भवन्ति भवकालेषु विपद्यन्ते विपर्यये ।।

हे भारत ! समृद्धि के समय में बुद्धि (सामने आये हुए कार्य का निश्चय) और तेज (प्रभाव, उत्साह) और प्रतिपत्ति (भविष्यत् की चिन्ता)—यह होते हैं (मनुष्य के साथ रहते हैं) और विपत्ति में नष्ट हो जाते हैं ।।

७४९. एष एव वरो देव काङ्क्षितो मे पितामह ।
धर्मे मे रमतां बुद्धिः शमे तपसि चेश्वर ॥ आदि० ३६।११॥

हे पितामह ! मुझे यह एक ही वर मांगना है—मेरी बुद्धि धर्म में, शम और तपस्या में लगे ।

७५०. कत्थने को हि दुर्गतः । उ० १६०।१०७।

डींग मारने में कौन दरिद्र (असमर्थ है) । इसी अभिप्राय का यह लौकिक वचन है—वचने का दरिद्रता ।

७५१. कदली सन्निभो लोकः सारो ह्यस्य न विद्यते । स्त्री० ३।४।

यह लोक (जगत्) केले के पौधे के समान है, इस में सार कुछ भी नहीं (जैसे केले में छिलका ही छिलका है, ठोस कुछ भी नहीं) ।

७५२. कर्णिनालीकनाराचान् निर्हरन्ति शरीरतः ।
वाक्शल्यस्तु न निर्हर्तुं शक्यो हृदिशयो हि सः ॥ उ० ३४।७९॥

कर्णी (कर्णाकार वाण), नालीक (नली द्वारा फेंका जाने वाला वाण) नाराच (घातुक वाण)—इन्हें शरीर से वाहिर निकाला जा सकता है, पर वाणी के तीर को कोई नहीं निकाल सकता है, क्योंकि वह हृदय में घुसा हुआ होता है ॥

७५३. कर्मेन्द्रियाणि संयम्य य आस्ते मनसा स्मरन् ।
इन्द्रियार्थान् विमूढात्मा मिथ्याचारः स उच्यते ॥ भीष्म० २७।६॥

कर्मेन्द्रियों (वाक्, कर, चरण) को रोककर विषयों की ओर दौड़ने से रोक कर) जो मन से इन्द्रियों के विषय (शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध) को स्मरण करता है वह अविवेकी पुरुष मिथ्याचार (झूठे आचरण वाला) है ॥

७५४. कस्य चिन्नाभिजानामि प्रीतिं निष्कारणामिह । शां० १३८।१५३।

इस लोक में मुझे कोई ऐसा प्रतीत नहीं होता जिस का प्रेम निष्कारण हो, अर्थात् जिसमें स्वार्थ न हो ।

७५५. कस्येदमिति कस्य स्वमिति वेदवचस्तथा ।
नाध्यगच्छमहं बुद्ध्या ममेदमिति यद् भवेत् ॥ आश्व० ३२।१६॥

यह किस का है, यह किस की मलकीयत है ऐसी श्रुति है (मा गृधः कस्य स्विद् धनम्—वा० सं० ४०।१)। जो मेरा हो ऐसा मुझे अपनी बुद्धि से कुछ नहीं दीखता)। यह जनक महाराज का वचन है।

७५६. कानापदो नोपनमन्ति लोके
परावरज्ञास्तु न संभ्रमन्ति । शां० २२६।१४।

आपदाएँ (आपत्तियाँ) किन्हें नहीं आतीं। पर और अवर-अच्छे और बुरे सत्य और मिथ्या को जानने वाले घबड़ाते नहीं।

७५७. कितवो भ्रूणहा यक्ष्मी पशुपालो निराकृतिः।
ग्रामप्रेष्यो वार्धुषिको गायनः सर्वविक्रयी। अनु०

जुआरी, गर्भहत्यारा, क्षय-रोगी, पशुपाल (ग्वाला), स्वाध्यायहीन, सर्वजन-साधारण नौकर (बहुतों का सेवक), सूद पर निर्वाह करने वाला, गायन (गाना जिसका धन्धा है), निषिद्ध पदार्थों का विक्रय करने वाला—(ये सब अपाङ्क्तेय अर्थात् एक साथ भोजनादि में पंक्ति में बैठने योग्य नहीं हैं)।।

७५८. श्रद्धामयोऽयं पुरुषो यो यच्छ्रद्धः स एव सः। शां० २६४।१७।

पुरुष श्रद्धा से बनता है। जिस की जैसी श्रद्धा है वैसा ही वह हो जाता है।

७५९. कुलेषु पापरक्षांसि जायन्ते वर्णसंकरात्।
अपुमांसोऽङ्गहीनाश्च स्थूलजिह्वा विचेतसः।। शां० ९०।३३।।

वर्णों के संकर (संमिश्रण) से कुलों में दुष्ट राक्षस, नपुंसक, अंग-हीन, गुंगे तथा मूर्ख जन्मते हैं।।

७६०. कृत्वा पापं पूर्वमबुद्धिपूर्वं
पुण्यानि चेत्कुरुते बुद्धिपूर्वम्।
स तत् पापं नुदते कर्मशीलो
वासो यथा मलिनं क्षारयुक्तम्।। शां० १५२।३४।।

जो पुरुष अनिच्छा से (अनजानेपन से) पाप करता है, फिर जानबूझ कर पुण्य करता है, वह कर्मपरायण पुरुष पाप को ऐसे परे हटा देता है जैसे मैले वस्त्र से क्षार (रेह, सज्जी) मैल को छुटा देता है।।

७६१. क्लीबा हि वचनोत्तराः। उ० १६२।४४।

क्लीव (नपुंसक, कायर) बातें करने में दूसरों से आगे बढ़ जाते हैं।

७६२. क्षुधा निर्णुदति प्रज्ञां धर्मबुद्धिं व्यपोहति। आश्व० ९०।९०।

भूख बुद्धि को नष्ट कर देती है और धर्मबुद्धि को दूर कर देती है।

७६३. गर्ते मत्तः प्रपतते प्रमत्तः स्थाणुमृच्छति। सभा० ६५।१६।

मदिरा से मस्त गढ़े में गिरता है और प्रमत्त (असावधान, गाफिल) स्थाणु (ठुंड) के साथ टकराता है।

७६४.　गुणाश्च षण्मितभुक्तं भजन्ते
　　　　आरोग्यमायुश्च बलं सुखं च।
　　अनाविलं चास्य भवत्यपत्यं
　　　　न चैनमाद्यून इति क्षिपन्ति ।। उ० ३७।३४।।

मिताहार (थोड़ा भोजन) करने वाले को छह लाभ पहुँचते हैं—आरोग्य (तन्दरुस्ती), आयु (लम्बी उम्र), वल, सुख, शुद्ध सन्तान, और इस की लोग पेटू कहकर निन्दा नहीं करते ।।

७६५.　गुरुरात्मवतां शास्ता शास्ता राजा दुरात्मनाम् ।
　　अथ प्रच्छन्नपापानां शास्ता वैवस्वतो यमः ।। उ० ३५।७१।।

जो आत्मवान् हैं उन को दण्ड देने वाला गुरु है, जो दुरात्मा (दुष्प्रयत्न, दुष्कृत कर्म करने वाले हैं, उन को दण्ड देने वाला राजा है और जो छिपकर पाप करते हैं उनको दण्ड देने वाला यमराज है ।।

७६६.　गृहारम्भो हि दुःखाय न सुखाय कदाचन ।
　　सर्पः परकृतं वेश्म प्रविश्य सुखमेधते ।। शां० १७८।१०।।

गृह निर्माण (घर वनाना) से दुःख ही मिलता है, सुख नहीं । सांप दूसरे (चूहे आदि) से बनाई हुई बिल में प्रवेश करके सुख से रहता है ।।

७६७.　चतुर्विधा भजन्ते मां नराः सुकृतिनोऽर्जुन ।
　　आर्तो जिज्ञासुरर्थार्थी ज्ञानी च भरतर्षभ ।। भीष्म० ३१।१६।।

हे अर्जुन ! चार प्रकार के सुकृती (पुण्यकर्मा) लोग मुझे भजते हैं—आर्त (दुःखी), जिज्ञासु (तत्त्व, ब्रह्मतत्त्व, आत्मस्वरूप को जानने की इच्छा-वाला), अर्थार्थी (उस-उस कामना वाला), तथा ज्ञानी (ब्रह्मवेत्ता) ।

७६८.　चत्वारि ते तात गृहे वसन्तु
　　　　श्रियाऽभिजुष्टस्य गृहस्थधर्मे ।
　　वृद्धो ज्ञातिरवसन्नः कुलीनः
　　　　सखा दरिद्रो भगिनी चानपत्या ।। उ० ३३।७०।।

हे प्यारे ! श्री से युक्त गृहस्थ धर्म में वर्तमान तेरे घर में चार निवास करें—वृद्ध ज्ञाति (वन्धु=पिता, पितृव्य, पितामह आदि), कुलीन पुरुष जो धन आदि के नाश से क्षीण हो गया है, दरिद्र मित्र और निःसन्तान वहिन ।।

७६९.　चलानि हीमानि षडिन्द्रियाणि
　　　　तेषां यद् यद् वर्तते यत्र यत्र ।
　　ततस्ततः स्रवते बुद्धिरस्य
　　　　छिन्नोदकुम्भादिव नित्यमम्भः ।। उ० ३६।४८।।

ये (मन-सहित) छह इन्द्रियाँ चञ्चल हैं। इन में जो जो जिस-जिस विषय में आसक्त हो जाती है, वहाँ-वहाँ से इस की बुद्धि ऐसे वह जाती है जैसे फूटे हुए घड़े से जल।

७७०. जन्तोः पञ्चेन्द्रियस्यास्य
यदेकं छिन्नमिन्द्रियम्।
ततोऽस्य स्रवते प्रज्ञा
दृतेः पात्रादिवोदकम्॥ शां० २४०।१५॥

जब पाँच इन्द्रियों वाले पुरुष की कोई एक इन्द्रिय क्षीण (छेद वाली) हो जाती है अर्थात् दुर्बल हो जाती है, तब उसकी बुद्धि भी उस छेद से वह निकलती है जैसे फटी हुई मशक से जल बह जाता है॥

७७१. जयेद् धर्ममुपेक्षया। शां० २६६।९।

धर्म को उपेक्षा (=अनासक्ति) से जीते।

७७२. जयो वैरं प्रसृजति दुःखमास्ते पराजितः। उ० ७२।५९।

जीत वैर को उत्पन्न करती है और हार दुःख को।

७७३. जरा रूपं हरति॥ उ० ३५।४३।

बुढ़ापा रूप को हर लेता है।

७७४. जीवेच्च यदपध्वस्तस्तच्छुद्धं मरणं भवेत्। शां० १२३।१९।

जो धिक्कृत (धिक्कार-सहित) का जीना है वह केवल मरण है।

७७५. ज्ञाननिष्ठां वदन्त्येके मोक्षशास्त्रविदो जनाः।
कर्मनिष्ठां तथैवान्ये यतयः सूक्ष्मदर्शिनः॥ शां० ३२०।३९।

७७६. प्रहायोभयमप्येवं ज्ञानं कर्म च केवलम्।
तृतीयेयं समाख्याता निष्ठा तेन महात्मना॥ शां० ३२०।४०॥

कुछ मोक्ष-शास्त्र के जानने वाले एक ज्ञाननिष्ठा (ज्ञान प्रधान है कर्म उपसर्जन=गौण है ऐसा कहते हैं) सूक्ष्मदर्शी कर्म-निष्ठा को ही मानते हैं। जिसमें कर्म प्रधान है, ज्ञान गौण है। इस पञ्चशिख आचार्य ने इन दोनों से भिन्न तीसरी निष्ठा का निर्देश किया है। वे केवल ज्ञान को जो कर्म निरपेक्ष है और केवल कर्म जो प्रयोजनाभाव में भी किया जाता है अर्थात् निष्काम है इस प्रकार तृतीय निष्ठा को मानते हैं॥

७७७. ज्ञानं संन्यासमित्येवं स्वभावं भूतचिन्तकाः। आश्व० ४९।१२।

ज्ञान संन्यासमात्र से प्राप्य है तथा स्वभाव (साधन की पुष्कलता मात्र से जन्मता है ऐसा तत्त्व विचारक कहते हैं।

७७८. ज्यायांसमपि शीलेन विहीनं नैव पूजयेत् । अनु० ४८।४७।

अपने से उम्र में बड़े का भी सत्कार न करे यदि वह चरित्र हीन हो।

७७९. तं वै सदाकामचारमनुपस्तीर्णशायिनम् ।
बाहूपधानं शाम्यन्तं प्रशंसन्ति दिवौकसः ।। शां० १७८।१३।।

जो सदा स्वेच्छा से विचरता है, बाहु को सरहाना बनाये, बिना बिछौने के भूमि पर सोता है और ऐसा होने पर शान्त रहता है उसकी देवता सराहना करते हैं।।

७८०. तपसा चानुमानेन गुणैर्जात्या श्रुतेन च ।
निनीषेत् परमं ब्रह्म विशुद्धेनान्तरात्मना ।। शां० २०५।१९।।

तपश्चर्या से, शास्त्रार्थ-मनन से, शम-दमादि से, जात्युचित स्वधर्म से, श्रुत (वेदान्त-श्रवण) से और शुद्ध अन्तःकरण से ब्रह्मप्राप्ति में यत्न करे ।।

७८१. तपो न कल्कोऽध्ययनं न कल्कः
स्वाभाविको वेदविधिर्न कल्कः ।
प्रसह्य वित्ताहरणं न कल्कः
तान्येव भावोपहतानि कल्कः ।। आदि० १।२७५।।

तपस्या दम्भ नहीं, वेदाध्ययन दम्भ नहीं है, स्वभाव-सिद्ध वेद-विहित कर्म का करना दम्भ नहीं, कष्ट-विशेष सह कर उञ्छ (एक-एक गिरे हुए दाने को खेत से इकटठा करना) या शिला (छिट्टों को संगृहीत करना)—यह भी दम्भ नहीं। ये सब हृदय के अशुद्ध होने पर दम्भ बन जाते हैं ।।

७८२. तपो नानशनात् परम् । अनु० १०६।६२।

उपवास से बढ़ कर तप नहीं है।

७८३. तर्कोऽप्रतिष्ठः श्रुतयो विभिन्ना
नैको मुनिर्यस्य मतं न भिन्नम् ।
धर्मस्य तत्त्वं निहितं गुहायां
महाजनो येन गतः स पन्थाः ।। वन० ३१३।११७।।

तर्क कहीं ठहरता नहीं (एक तर्क दूसरे तर्क को काटता है, दूसरा तीसरे को, इस प्रकार निश्चय नहीं होता), श्रुतियाँ भी परस्पर विरुद्ध अर्थों को कहती हैं, ऐसा कोई मुनि नहीं जिसका मत दूसरे से भिन्न न हो। धर्म का स्वरूप गुफा में छिपा है। (सार यह है) कि बड़े लोग जिस मार्ग से जाते हैं वह सन्मार्ग है ।।

७८४. तलवद् दृश्यते व्योम खद्योतो हव्यवाडिव ।
न चैवास्ति तलं व्योम्नि खद्योते न हुताशनः ।। शां० १११।६६।।

देखने में आकाश तलवाला मालूम पड़ता है, जुगनू अग्नि मालूम पड़ता है । न तो आकाश में तल है और न जुगनू में आग ।।

७८५. तावच्छूद्रसमो ह्येष यावद् वेदे न जायते । वन० १८०।३५।
जब तक उपनयन द्वारा दूसरा जन्म नहीं होता तब तक बालक शूद्र के समान है (अर्थात् एकजाति-एक ही जन्म वाला, मातृगर्भ से प्रसूत मात्र होता है) ।।

७८६. तेषां गुणानां साम्यं चेत्तदाहुः स्वास्थ्यलक्षणम् ।
तेषामन्यतमोत्सेके विधानमुपदिश्यते ।। आश्व० १२।५।।

उन सत्त्व, रज, तम गुणों की समता का नाम स्वास्थ्य है । उनमें से एक के बढ़ने से, अस्वास्थ्य होता है, तब विधान=उपाय (चिकित्सा) बतलाया गया है ।।

७८७. त्रय एवाधना राजन् भार्या दासस्तथा सुतः ।
यत्ते समधिगच्छन्ति यस्यैते तस्य तद्धनम् ।। आदि० ८२।२२।।

हे राजन् ! इन तीन का अपना धन नहीं होता—भार्या, दास और सुत (पुत्र) । जो कुछ उन्हें प्राप्त होता है वह उसीका होता है जिसके ये होते हैं ।

७८८. त्रिदण्डधारणं मौनं जटाभारोथ मुण्डनम् ।
वल्कलाजिनसंवेष्टं व्रतचर्याभिषेचनम् ।। वन० २००।९६।।
अग्निहोत्रं वने वासः शरीरपरिशोषणम् ।
सर्वाण्येतानि मिथ्या स्युर्यदि भावो न निर्मलः ।। वन० २००।९७।।

त्रिदण्ड-धारण करना, मौन धारण करना, लम्बी जटायें रखना, अथवा सिर को मूंडवाना, वल्कल (वृक्ष की छाल) अथवा चर्मका का आच्छादन स्वीकार करना, अग्निहोत्र (होम), वन में रहना, शरीर को (पञ्चाग्नि तपस्या से) सुखाना—से सब व्यर्थ हैं यदि भाव शुद्ध न हो ।।

७८९. त्रीणि तेजांसि नोच्छिष्ट आलभेत कदाचन ।
अग्निं गां ब्राह्मणं चैव..................।। अनु० १०७।३०।।

तीन तेजस्वी पदार्थों को जूठेमुंह स्पर्श न करे—अग्नि, गौ और ब्राह्मण ।।

७९०. त्रीन् कृशान्नावजानीयाद् दीर्घमायुर्जिजीविषुः ।
ब्राह्मणं क्षत्रियं सर्पं सर्वे ह्याशीविषास्त्रयः ।। अनु० १०७।४३।।

दीर्घ आयु चाहता हुआ दुर्बल हुए-हुए इन तीनों की अवज्ञा (तिरस्कार) न करे। वे तीन हैं—ब्राह्मण, क्षत्रिय और सांप। ये तीनों विषैले सांप ही हैं ॥

७९१. दक्षिणेन सरस्वत्या उत्तरेण दृषद्वतीम् ।
ये वसन्ति कुरुक्षेत्रे ते वसन्ति त्रिविष्टपे ॥ वन० ८३।२०४॥

सरस्वती के दक्षिण में तथा दृषद्वती (ब्रह्म देश की दक्षिण-पूर्व सीमा बनाने वाली नदी का नाम) के उत्तर में कुरुक्षेत्र में जो निवास करते हैं वे स्वर्ग में निवास करते हैं ॥

७९२. दर्पो नाम श्रियः पुत्रो जज्ञेऽधर्मादिति श्रुतिः । शां० ९०।२६।

घमंड की माता लक्ष्मी (ऐश्वर्य) है और अधर्म (पाप) पिता है ऐसा हम सुनते आ रहे हैं ।

७९३. दश धर्मं न जानन्ति धृतराष्ट्र निबोध तान् ।
मत्तः प्रमत्त उन्मत्तः श्रान्तः क्रुद्धो बुभुक्षितः ॥
त्वरमाणश्च लुब्धश्च भीतः कामी च ते दश ॥ उ० ३३।१००-१०१॥

हे धृतराष्ट्र ! दस लोग ऐसे हैं जो धर्म को नहीं जान सकते, उन्हें आप जानें—मदिरा से मस्त, असावधान, पागल, थका हुआ, क्रोध में आया हुआ, भूखा, जो जल्दी में है, लालची, डरा हुआ और कामी ॥

७९४. दहत्यग्निरवाक्यस्तु तूष्णीं भाति दिवाकरः ।
तूष्णीं धारयते लोकान्वसुधा सचराचरान् ॥ वि० ५०।३॥

अग्नि विना बोले (विना अपने कर्म को जतलाये) जलाती है। सूर्य भी चुप रहता हुआ चमकता है (जगत् को प्रकाश और ताप देता है), पृथ्वी भी चुप्पी धारण किये हुई जङ्गम (गति-शील) और स्थावर (ठहरे हुए) पदार्थों को धारण करती है ॥

७९५. दिवः पतत्सु देवेषु स्थानेभ्यश्च महर्षिषु ।
को हि नाम भवेनार्थी भवे कारणतत्त्ववित् ॥ शां० ९।३४॥

स्वर्ग से देवताओं को प्रच्युत (गिरते हुए, जुदा होते हुए) देख कर और सप्तर्षियों को अपने स्थान से अलग होते देख कर कौन कारण के तत्त्व को जानता हुआ समृद्धि (वैभव) की इच्छा करेगा ?

७९६. दुर्लभोप्यथवा नास्ति योर्थी धृतिमवाप्नुयात् । शां० १२६।२९।

लोक में ऐसा याचक (मांगने वाला) दुर्लभ है अथवा है ही नहीं जो सन्तुष्ट हो ।

७९७. दुहिता कृपणं परम् । शां० २३५।१८।

पुत्री दया के योग्य है ।

७९८. दुःखं सपत्नेषु समृद्धिभावः। आश्व० ९।६।

शत्रुओं का समृद्ध होना दुःखदायी है।

७९९. देवेभ्यश्च पितृभ्यश्च भृत्येभ्योऽतिथिभिः सह।
अवशिष्टानि यो भुङ्क्ते तमाहुर्विघसाशिनम्॥ अनु० ९३।१५॥

जो देवता और पितरों को अन्न समर्पण कर, नौकरों और अतिथियों को खिलाकर स्वयं पीछे खाता है उसे विघसाशी (यज्ञशेष खाने वाला) कहते हैं॥

८००. देहो वा जीवतोऽभ्येति जीवो वाऽभ्येति देहतः।
पथिसङ्गममभ्येति दारैरन्यैश्च बन्धुभिः॥ शां० २८।५१॥

चाहे यह मानो कि देह जीव के होने पर प्रकट होता है (बनता है), चाहे यह कि जीव देह से उत्पन्न होता है, पत्न्यादि बन्धुओं से जो समागम (मेल) होता है वह राहियों के मेल से भिन्न नहीं।

८०१. दैवी सम्पद् विमोक्षय निबन्धायासुरी मता। भीष्म० ४०।५।

दिव्यगुण मोक्ष प्राप्ति में उपकारक हैं और असुरों में होनी वाली विशेषतायें बन्धन (जन्म-मरण चक्र) का हेतु बनती हैं।

८०२. द्रव्येषु समतीतेषु ये गुणास्तान्न चिन्तयेत्।
न तानाद्रियमाणस्य स्नेहबन्धः प्रमुच्यते॥ शां० ३३०।५॥

नष्ट हुए पदार्थों के गुणों का स्मरण न करे। उन्हें चाहते हुए पुरुष का स्नेह-बन्धन नहीं टूटता॥

८०३. द्वावम्भसि निवेष्टव्यौ गले बद्ध्वा दृढां शिलाम्।
धनवन्तमदातारं दरिद्रं चातपस्विनम्॥ उ० ३३।६०॥

दो ऐसे पुरुषों को गले में पक्का पत्थर बाँधकर जल में डुबो दे—एक वह जो धनी है पर दान नहीं करता, दूसरा वह जो दरिद्र है पर मेहनत नहीं करता॥

८०४. द्वावेतौ ग्रसते भूमिः सर्पो बिलशयानिव।
राजानं चाविरोद्धारं ब्राह्मणं चाप्रवासिनम्॥ सभा० ५५।१४॥

इन दो पुरुषों को भूमि ऐसे निगल जाती है जैसे बिल में रहने वाले चूहे आदि को सांप—राजा जो शत्रु को (आक्रमण करते हुए को) रोकता नहीं और ब्राह्मण को जो घर छोड़कर बाहिर धर्मोपदेश के लिये नहीं जाता॥

८०५. धनेन क्रयिको हन्ति खादकश्चोपभोगतः।
घातको वधबन्धाभ्यामित्येष त्रिविधो वधः॥ अनु० ११५।४०॥
अखादन्ननुमोदंश्च भावदोषेण मानवः। अनु० ११५।४१।

धन के द्वारा (मांस का) खरीदने वाला मारता है, खानेवाला उपभोग के द्वारा, प्राण लेने वाला प्रहार करने तथा (पशु को) बांधने से—यह तीन प्रकार का वध (हत्या) है। न खाता हुआ जो मारने की अनुमति देता है वह भी दूषित हृदय के द्वारा मारता ही है ॥

८०६. धर्मं निःश्रेणिमास्थाय किञ्चित्किञ्चित्समारुह ।
कोषकारमिवात्मानं वेष्टयन्नावबुध्यसे ॥ शां० ३२१।१५॥

धर्म की निस्सनी (सीढ़ी) का आश्रय लेकर थोड़ा-थोड़ा ऊपर चढ़। तू नहीं जानता कि तू रेशम के कीड़े की तरह अपने को बन्द करने के लिये घर बना रहा है ॥

८०७. धर्मं समाचरेत् पूर्वं ततोऽर्थं धर्मसंयुतम् ।
ततः कामं चरेत्..................॥ शां० १६७।२७॥

पहले धर्म का आचरण करे, तब धर्मपूर्वक अर्थ का अर्जन करे। पीछे काम का सेवन करे.........॥

८०८ धर्मार्थकामाः सममेव सेव्या
यो ह्येकभक्तः स नरो जघन्यः । शां० १६७।४०।

धर्म, अर्थ, काम—इनका साथ-साथ सेवन करे। जो इनमें से किसी एक में संलग्न है वह पुरुष निकृष्ट है ॥

८०९. धर्मार्थं किल सन्ततिः । अनु० १६।६०।

सन्तान धर्म के लिए है (और्ध्वदेहिक क्रिया करने के लिए है)।

८१०. धर्मे चार्थे च कामे च मोक्षे च भरतर्षभ ।
यदिहास्ति तदन्यत्र यन्नेहास्ति न तत् क्वचित् ॥ आदि० ६२।५३॥

हे भरत श्रेष्ठ ! धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष के विषय में जो यहाँ (महाभारत में) मिलेगा वह और जगह भी मिल जायेगा। जो यहाँ नहीं वह कहीं भी नहीं ॥

८११. धिग्बलं क्षत्रियबलं ब्रह्मतेजो बलं बलम् । आदि० १७५।४५।

यह विश्वामित्र की उक्ति है—क्षत्रिय बल को धिक्कार है। ब्रह्म तेज ही बल है।

८१२. धूमायन्ते व्यपेतानि ज्वलन्ति सहितानि च ।
धृतराष्ट्रोल्मुकानीव ज्ञातयो भरतर्षभ ॥ उ० ३६।६०॥

हे भरत श्रेष्ठ धृतराष्ट्र ! बन्धु बान्धव (पितृव्य, भ्रातृव्य आदि) जब मिल जुल कर रहते हैं तो किनारों पर जलती हुई लकड़ियों की तरह प्रदीप्त होते हैं और जब जुदा-जुदा हो जाते हैं तो धूआँ देते हैं ॥

८१३. **न गाथा गाथिनं शास्ति बहु चेदपि गायति ।**
**प्रकृतिं यान्ति भूतानि भूलिङ्गशकुनिर्यथा ॥ सभा० ४१।१८॥**

कथक चाहे कितनी ही बातें कहे, उससे उसको शिक्षा नहीं मिलती (वह उन पर आचरण नहीं करता) । पुरुष अपने स्वभाव को नहीं छोड़ते जैसे भूलिंग नाम का पक्षी ॥ ऐसा माना जाता है कि भू (पृथिवी पर रहने वाला यह पक्षी **मा साहसम्** (साहस मत कर) इसे रटता है पर सिंह की दाढ़ में फंसे हुए मांस-खण्ड को निकालने का साहस करता है ।

८१४. न तु पापकृतां राज्ञां प्रतिगृह्णन्ति साधवः । अनु० ६१।५।

दुष्ट राजाओं के दान को सज्जन ग्रहण नहीं करते ।

८१५. **न चातिमानी न च हीनवृत्तो रूक्षां वाचं रुशतीं वर्जयीत । उ० ३६।६।**

अतिगर्व न करे, वृत्तहीन न हो, रूखी तथा चुभने वाली वाणी न बोले ।

८१६. **न चापि वैरं वैरेण केशव व्युपशाम्यति ।**
**हविषाऽग्निर्यथा कृष्ण भूय एवाभिवर्धते ॥ उ० ७२।६३-६४॥**

हे कृष्ण ! वैर वैर से शान्त नहीं होता जैसे अग्नि हवि से ॥

८१७. न तत्सदः सत्परिषत् सभा च सा
**प्राप्य यां न कुरुते सदाऽभयम् । शां० २२६।१८।**

वह न तो सदः है, न परिषद् और न सभा है जिसे प्राप्त करके कोई व्यक्ति अभय को प्राप्त नहीं होता । सदस्, परिषद्, सभा—ये क्रम से श्रौत, स्मार्त, लौकिक न्याय-अन्याय-विवेचक जनसमाजों के नाम हैं ।

८१८. **न तल्लोके द्रव्यमस्ति यल्लोकं परिपूरयेत् ।**
**समुद्रकल्पः पुरुषो न कदाचन पूर्यते ॥ अनु० ९३।४६॥**

इस संसार में ऐसा कोई द्रव्य नहीं है जो किसी को भर-पूर कर दे । पुरुष समुद्र के समान है जो कभी भरता नहीं ॥

८१९. **न तथा बाध्यते कृष्ण प्रकृत्या निर्धनो जनः ।**
**यथा भद्रां श्रियं प्राप्य तया हीनः सुखैधितः ॥ उ० ७२।२९॥**

हे कृष्ण उतना दुःख जन्म से निर्धन नहीं पाता जितना लक्ष्मी को प्राप्त कर सुख-भोग करने पर पीछे निर्धन हुआ हुआ ॥

८२०. न दिवा मैथुनं गच्छेन्न कन्यां न च बन्धकीम्।

न चास्नातां स्त्रियं गच्छेत्तथायुर्विन्दते महत् ॥ अनु० १०७।१००॥

दिन में मैथुन न करे। कन्या (कुमारी, अविवाहिता), बाँझ तथा रजोदर्शन (ऋतु का आना) के पीछे जिस ने अभी चार दिन के पश्चात् शुद्ध्यर्थ स्नान नहीं किया है, उसके साथ भी मैथुन न करे। इस निषेध का अनुसरण करने से लम्बी उम्र को प्राप्त होता है ॥

८२१. न देवैरननुज्ञातः कश्चिद् भवति धार्मिकः। शां २७१।४६।

देवताओं की अनुमति के विना कोई धार्मिक नहीं होता।

८२२. न मानुषाच्छ्रेष्ठतरं हि किंचित्। शां० २९९।२०।

मनुष्य से बढ़कर कोई नहीं।

८२३. न यज्ञै र्दक्षिणावद्भिर्न तपोभिर्न विद्यया।

स्वर्गं यान्ति तथा मर्त्या यथा शूरा रणे हताः ॥ स्त्री० २।१६॥

न दक्षिणावाले यज्ञों से, न तपश्चरण से, न विद्या से मनुष्य आसानी से स्वर्ग को प्राप्त होते हैं, जैसे रण में मारे गये शूर योद्धा ॥

८२४. न विना नायकं सेना मुहूर्त्तमपि तिष्ठति।

यथा ह्यकर्णधारा नौ रथश्चासारथिर्यथा ॥

द्रवेद्यथेष्टं तद्वत्स्यादृते सेनापतिं बलम्। द्रोण० ५।८-९॥

विना सेनानी (सेनापति) के सेना एक क्षण भी नहीं ठहरती, जैसे कर्णधार (नाविक) के विना नाव बह जाती है और जैसे सारथि के बिना रथ मार्ग से विचलित हो जाता है, ऐसे ही सेना-नायक के विना सेना तितर बितर हो जाती है ॥

८२५. न वै भिन्ना गौरवं प्राप्नुवन्ति

न वै भिन्नाः प्रशमं रोचयन्ति।

न वै तेषां स्वदते पथ्यमुक्तं

योगक्षेमं कल्पते नैव तेषाम् ॥ उ० ३६।५७॥

आपस की फूट वाले लोग कहीं आदर नहीं पाते, शान्ति उन्हें भाती नहीं। हितकर वचन उन्हें अच्छा नहीं लगता। उनकी लोक-यात्रा भी अच्छी तरह नहीं चलती ॥

८२६. न शङ्खलिखितां वृत्तिं शक्यमास्थाय जीवितुम्। शां० १३०।२९।

शङ्ख=ललाट=मस्तक पर लिखी हुई वृत्ति का आश्रयण कर (भाग्य-मात्र का सहारा लेकर) जीना मुश्किल है।

८२७. नष्टं समुद्रे पतितं नष्टं वाक्यमशृण्वति ।
अनात्मनि श्रुतं नष्टं नष्टं हुतमनग्निकम् ॥ उ० ३९।४१-४२॥

जो चीज समुद्र में गिर गई वह नष्ट हो गई (वह सदा के लिये गई), बहिरे के प्रति कहा गया वचन, या जो वाक्य को अनसुना कर देता है उसके प्रति कहा गया नष्ट हो गया (व्यर्थ गया)। अजितेन्द्रिय में स्थित विद्या व्यर्थ गई और भस्म में होम भी व्यर्थ है ॥

८२८. न सादृश्ये तिष्ठति रूपमस्य
न चक्षुषा पश्यति कश्चिदेनम् ।
मनीषयाऽथो मनसा हृदा च
य एनं विदुरमृतास्ते भवन्ति ॥ उ० ४६।६॥

उस (ब्रह्म) के रूप की उपमा नहीं मिलती। उसे कोई आँख से नहीं देख सकता। वे (सत्पुरुष) जो उसे बुद्धि, मन और हृदय में (विराजमान) जानते हैं वे अमर होजाते हैं ॥

८२९. न सा सभा यत्र न सन्ति वृद्धाः । उ० ३५।५८।

वह सभा नही जहाँ वृद्ध न हों ।

८३०. न स्वे सुखे वै कुरुते प्रहर्षं नान्यस्य दुःखे भवति प्रतीतः ।
दत्त्वा न पश्चात् कुरुतेऽनुतापं न कत्थते सत्पुरुषार्थशीलः ॥ उ० ३३।९४।

अपने सुख में खुशी नहीं मनाता, दूसरे के दुःख में भी खुश नहीं होता। दान देकर पश्चात्ताप नहीं करता, और पुरुषार्थ (धर्म अर्थ, काम) में यत्नशील होता हुआ डींग नहीं मारता—(यह आर्य का लक्षण है) ॥

८३१. नहि कल्याणकृत् कश्चिद् दुर्गतिं तात गच्छति । भीष्म० ३०।४०।

हे प्यारे, शुभ कर्म करने वाला कोई भी दुर्गति (दुर्योनि) को नहीं प्राप्त होता ।

८३२. न हि व्यसनमासाद्य सीदन्ति कृतबुद्धयः । आश्व० ६१।२२।

दृढ़ निश्चयवाले कष्ट (विपत्ति) को प्राप्त कर उत्साहहीन नहीं होते।

८३३. नहि प्राणात् प्रियतरं लोके किञ्चिद् विद्यते । अनु० ११६।१२।

लोक में प्राणों से प्यारी को चीज नहीं है।

८३४. नहि साहसकर्तारः सुखमेधन्ति भारत । वन० २४६।२२।

हे भारत ! साहस करने वाले सुख से नहीं रहते।

८३५. न हीदृशमनायुष्यं लोके किञ्चन विद्यते
यादृशं पुरुषस्येह परदारोपसेवनम् ।। अनु० १०७।२०।।

इस लोक में आयु की हानि करने वाला ऐसा कोई कर्म नहीं जैसा पर-स्त्री-गमन ।।

८३६. न ह्यसंन्यस्तसकल्पो योगी भवति कश्चन । भीष्म० ३०।२।

संकल्प त्यागे बिना कोई योगी नहीं होता ।

८३७. न ह्यहानि निवर्तन्ते न मासा न पुनः समाः ।
जातानां सर्वभूतानां न पक्षा न पुनः क्षपाः ।।
सोऽयं विपुलमध्वानं कालेन ध्रुवमध्रुवः ।
नरोऽवशः समभ्येति सर्वभूतनिषेवितम् ।। शां० २८।४९-५०।।

जन्म पाये हुए सभी प्राणियों के न दिन लौटते हैं, न मास (महीने), न वर्ष, न पक्ष (शुक्ल, कृष्ण अर्धमास), और न रातें । यह अस्थिर जीवन वाला प्राणी विवश होकर एक लम्बे रास्ते पर चलता है जिस पर सभी चलते आये हैं ।।

८३८. नात्मच्छन्देन भूतानां जीवितं मरणं तथा । उ० ७२।५०।

प्राणियों का जीना मरना अपनी इच्छा से नहीं होता ।

८३९. नासतो विद्यते भावो नाभावो विद्यते सतः । भीष्म० २६।१६।

जो नहीं है वह होता भी नहीं और जो वस्तुतः है उस का अभाव भी कभी नहीं होता ।

८४०. नास्ति चेष्टा विना हिंसाम् । आश्व० २८।२१।

हिंसा के बिना किसी चेष्टा (प्रवृत्ति, हरकत) का संभव नहीं । इस आशय का योग-भाष्य में भी वचन है—

नानुपहत्य भूतानि भोगः संभवति ।

८४१. नास्तिको मूर्खं उच्यते । वन० ३१३।९८।

नास्तिक (परलोक को न मानने वाला) मूर्ख कहा जाता है ।

८४२. नास्ति मैत्री स्थिरा नाम न च ध्रुवमसौहृदम् ।
अर्थयुक्तानि जायन्ते मित्राणि रिपवस्तथा ।। शां० १३६।१४।।

स्थिर मित्रता नाम की कोई चीज़ नहीं और न हीं शत्रुता नित्य होती है । स्वार्थ की सिद्धि और हानि से दोस्त और दुश्मन बनते हैं ।।

८४३. नास्ति रागसमं दुःखम् । शां० २७७।३६।

राग (अनुराग, विषयों में प्रीति, आसक्ति) जैसा दुःख नहीं ।

८४४. नास्ति वेदात् परं शास्त्रम् । अनु० १०६।६२

वेद से बढ़कर कोई शास्त्र नहीं ।

८४५. नान्यत्र विद्यातपसो नान्यत्रेन्द्रियनिग्रहात् ।
नान्यत्र सर्वसन्त्यागात् सिद्धिं विन्दति कश्चन ॥ शां० २३९।५॥

विद्या और तपस्या के बिना, इन्द्रियों को वश किये बिना, सम्पूर्ण त्याग के विना कोई सिद्धि को प्राप्त नही होता ॥

८४६. नान्वेष्टव्या विशेषास्तु विशेषा हि प्रसङ्गिनः । शां० ३२५।९।

विशेपता (प्रकर्ष) के लिए यत्न न करे । विशेषता की चाह मनुष्य को कर्म में निरन्तर प्रसक्त (संलग्न, निमग्न) रखती है ।

८४७. नापराधोस्ति सुभगे नराणां वहुभार्यता ।
प्रमदानां भवत्येषः............ ॥ आश्व० ८०।१४॥

हे सुन्दरि ! एक पुरुष की नाना पत्नियों का होना पुरुषों का अपराध नहीं, स्त्रियों का है......॥

८४८. नारुन्तुदः स्यान्न नृशंसवादी
न हीनतः परमभ्याददीत ।
ययाऽस्य वाचा पर उद्विजेत
न तां वदेद्रुशतीं पापलोक्याम् ॥ आदि० ८२।८॥

पर मर्मों पर आघात न करे, कठोर वचन न कहे, हीन वर्ण से उत्तम विद्या न ले । जिस बाणी से दूसरा डर जाय (घबड़ा जाय, अशान्त हो जाय), उस दुःख देने वाली और नरक लोक में पहुँचाने वाली बाणी को न बोले ॥

८४९. नावं न शक्यमारुह्य स्थले विपरिवर्तितुम् ।
तथैव रथमारुह्य नाप्सु चर्या विधीयते ॥
एवं कर्मकृतं चित्रं विषयस्थं पृथक् पृथक् ॥ आश्व० ५०।३०-३१॥

नाव पर चढ़कर स्थल पर नहीं घूम सकता, रथ पर चढ़ कर जल में नहीं विचर सकता । किये हुए कर्म का फल नाना प्रकार का होता है । आश्रय (कर्ता) के अनुसार भी जुदा-जुदा होता है । (एक ही कर्म गृहस्थ के लिये प्रशंसनीय होता है, परिव्राजक=संन्यासी के पतन का हेतु होता है) ।

८५०. निर्व्याघ्रं छिद्यते वनं निर्वनं वध्यते व्याघ्रः । उ० २९।५५।

व्याघ्र (सिंह, बाघ) से हीन बन कट जाता है और बन के अभाव में व्याघ्र मारा जाता है।

८५१. नैकः सुप्तेषु जागृयात्। उ० ३६।४६।

जब सब सोये हुए हों तो अकेला मत जागता रहे।

८५२. नैनं छन्दांसि वृजिनात् तारयन्ति
मायाविनं मायया वर्तमानम्।
नीडं शकुन्ता इव जातपक्षा-
श्छन्दांस्येनं प्रजहत्यन्तकाले॥ उ० ३५।४२॥

कपटी पुरुष जो औरों के साथ कपट का व्यवहार करता है उसे श्रुतियां (वेदाभ्यास) पाप से नहीं बचा सकतीं। श्रुतियां अन्तकाल में उसे ऐसे छोड़ देती हैं (उसके संग नहीं जातीं) जैसे पक्षी पंख आने पर घौंसले को छोड़ देते हैं॥

८५३. नैनं छिन्दन्ति शस्त्राणि नैनं दहति पावकः।
न चैनं क्लेदयन्त्यापो न शोषयति मारुतः॥ भीष्म० २६।२३॥

इस (आत्मा) को शस्त्र काट नहीं सकते, अग्नि जला नहीं सकती, पानी गीला नहीं कर सकता और वायु सुखा नहीं सकता॥

८५४. नैव धर्मी न चाधर्मी पूर्वोपचितहायकः।
धातुक्षयप्रशान्तात्मा निर्द्वन्द्वः स विमुच्यते॥ आश्व० १९।७॥

न धर्म करता है, न अधर्म, पूर्व किये हुए प्रारब्ध कर्मों का भोग से क्षय करने वाला, धातुओं (शरीर बनाने वाले पञ्च महाभूतों के क्षय से शान्त चित्त-वृत्ति वाला, सुख-दुःख, हर्ष-शोक आदि द्वन्द्वों से जो निकल गया है वह मुक्ति लाभ करता है॥

८५५. नैषा गुणान् कामयते नैर्गुण्यान्नानुरज्यते।
उन्मत्ता गौरिवान्धा श्रीः क्वचिदेवावतिष्ठते॥ उ० ६९।६५-६६॥

लक्ष्मी को गुणों से प्यार नहीं, निर्गुणों के साथ भी इस का अनुराग नहीं। पागल अन्धी गौ की तरह लक्ष्मी किसी एक जगह नहीं ठहरती॥

८५६. पञ्च पञ्चनखा भक्ष्या ब्रह्मक्षत्रस्य वै द्विज। शां० १४१।७०।

हे ब्राह्मण, ब्राह्मण और क्षत्रिय के लिये पाँच नाखूनों वाले पाँच ही भक्ष्य हैं। वे पाँच ये हैं—खरगोश, सेहा, गोह, गेंडा, कछुआ। यह परि-

संख्या है । यहाँ पाँच पाँच नखों वाले शशक आदि के भक्षण का विधान नहीं है । विधान=विधि होने पर शशकादिभक्षण न करने में प्रत्यवाय (शास्त्रादेश के न करने का पाप) होगा । क्षुधा की निवृत्ति के लिये यत् किञ्चित् शशकादि का भक्षण तो प्राप्त ही है (पहले से विदित है), मनुष्य ने इसे शास्त्र से नहीं सीखना, इस विषय में इसे शास्त्र की आज्ञा की आवश्यकता नहीं । अब क्षुधा के शमन के लिये वह चाहे तो एक समय पाँच-पाँच नखों वाले शशकादि को खा सकता है चाहे इन से अतिरिक्त पाँच-पाँच नखों वाले मनुष्य वानर आदि को भी । अब इस प्रकार अनेक क्रियाओं की युगपत् (एक साथ) प्राप्ति होने पर शास्त्र नियम करता है कि पांच-पाँच नखों वाले शशकादि ही भक्ष्य हैं, मनुष्य आदि नहीं । **परिसंख्या** का निषेध में तात्पर्य होता है ।

८५७. **पञ्च यज्ञांस्तु यो मोहान्न करोति गृहाश्रमे ।**
**तस्य नायं न परो लोको भवति धर्मतः ।। शां० १४६।७।।**

जो पुरुष पञ्च महायज्ञों को प्रतिदिन नहीं करता उसके लिये न यह लोक है (इस लोक में वह बढ़ता फूलता नहीं) और न परलोक (स्वर्गादि, (अथवा शुभ योनि) में । पाँच महायज्ञ ये हैं—ब्रह्मयज्ञ (स्वाध्याय), देव-यज्ञ (अग्नि होत्र), पितृ यज्ञ, अतिथियज्ञ, भूतयज्ञ पशु-आदिकों को बलि (अन्नो-पहार) देना ।

८५८. **पतनान्ताः समुच्छ्रयाः । स्त्री० २।३।**

उन्नति के पीछे अवनति (समृद्धि के पीछे व्यृद्धि, अभ्युदय के पीछे अस्तमय) ऐसा नियम है) ।

८५९. **परवाच्येषु निपुणः सर्वो भवति सर्वदा ।**
**आत्मवाच्यं न जानीते जानन्नपि च मुह्यति ।। कर्ण० ४५।४४।।**

दूसरों के दोषों को देखने में हर कोई सदा चतुर होता है । अपने दोषों को नहीं जानता, अथवा जानता हुआ भी उन से अनभिज्ञ हो जाता है (उन्हें भूल जाता है) ।।

८६०. **पर्यङ्कशय्या भूमिश्च समाने यस्य देहिनः ।**
**शालयश्च कदन्नं च यस्य स्यान्मुक्त एव सः ।। शां० २८८।३४।।**

जिस के लिये पलंग पर सोना या भूमि पर सोना बराबर है और जिस के शालि (उत्तम चावल) और निकम्मा अन्न समान हैं वह मोक्ष को प्राप्त हो गया है (ऐसा जानिये) ।।

८६१. क्षौमं कुशचीरं च कौशेयं वल्कलान्यपि ।
आविकं चर्म च समं यस्य स्यान्मुक्त एव सः ।। शां० २८८।३५।।

जिस के लिये टसर, कुशा का वस्त्र, रेशमी वस्त्र, वृक्ष की छाल, भेड़ का चाम ये सब बराबर हों वह मुक्ति को प्राप्त हो गया है ।।

८६२. पातकान्यपि पूयन्ते पितुः शासनकारिणः ।

पिता की आज्ञा पालन करने वाले के पाप भी धुल जाते हैं।

८६३. पुत्रस्पर्शात् सुखतरः स्पर्शो लोके न विद्यते ।। आदि० ७४।५८।

पुत्र के स्पर्श से ज्यादा सुख देने वाला कोई स्पर्श नहीं।

८६४. पूर्वे वयसि तत् कुर्याद्येन वृद्धः सुखं वसेत् ।
यावज्जीवेन तत्कुर्याद्येन प्रेत्य सुखं वसेत् ।। उ० ३५।६८।।

प्रथमवय में वह काम करे जिस से वृद्धावस्था में सुख से रहे। आयु भर वह काम करे जिससे मरने पर परलोक में सुख पाये ।।

८६५. पिता वै गार्हपत्योऽग्निर्माताग्निर्दक्षिणः स्मृतः ।
गुरुराहवनीयश्च साऽग्नित्रेता गरीयसी ।। शां० १०८।७।।

पिता गार्हपत्य अग्नि है (जिससे खाना पकाया जाता है), माता दक्षिण अग्नि है (वेदि के दाईं ओर स्थापित अग्नि) और गुरु आहवनीय अग्नि है (जिसमें होम किया जाता है)। ये तीनों अग्नियां विशेष संमान के योग्य हैं ।

८६६. पित्र्यं वा भजते शीलं मातृजं वा तथोभयम् ।
न कथं चन संकीर्णः प्रकृतिं स्वां नियच्छति ।। अनु० ४८।४१।।

संकीर्ण-योनि (वर्ण-संकर से जन्मा हुआ) अपने स्वभाव को छिपा नहीं सकता। वह या तो पिता के स्वभाव को लेता है या माता के या दोनों माता तथा पिता के ।।

८६७. पिबन्त्येवोदकं गावो मण्डूकेषु रुवत्स्वपि । शां० १४१।८२।

मेंढकों के टर्राने पर भी गौएं पानी पीती हैं (अर्थात् निश्चित मति वाले लोग छोटे मोटे विघ्नों की परवाह नहीं करते) ।

८६८. प्रगृह्य शस्त्रमायान्तमपि वेदान्तगं रणे ।
जिघांसन्तं जिघांसीयान्न तेन ब्रह्महा भवेत् ।। शां० ३४।१७।।

शस्त्र उठाये रण में मारने की इच्छा से जो आ रहा है, चाहे वह वेदान्त शास्त्री है, उसे मार दे। इस से उसे ब्रह्महत्या का पाप नहीं लगेगा ।।

८६९. प्रज्ञाशरेणाभिहतस्य जन्तो-
श्चिकित्सकाः सन्ति न चौषधानि ।
न होममन्त्रा न च मङ्गलानि
नाथर्वणा नाप्यगदाः सुसिद्धाः ।। उ० ३७।५८।।

बुद्धि के बाण से घायल हुए पुरुष के कोई चिकित्सक (वैद्य, डाक्टर) नहीं होते। कोई औषध (दवाई), हवन-मन्त्र, मङ्गलाचरण, अथर्ववेद के शान्तिक पौष्टिक मन्त्र, और भली प्रकार सिद्ध किये हुए रोगनाशक पारद (पारा) आदि भी कुछ काम नहीं करते ।।

८७०. प्रतिश्रुत्य करिष्येति कर्तव्यं तदकुर्वतः ।
मिथ्यावचनदग्धस्य इष्टापूर्तं प्रणश्यति ।। उ० १०५।८।।

यह प्रतिज्ञा कर के कि मैं यह कर्म करूँगा जो नहीं करता, उस मिथ्या-वचन से जले हुए पुरुष के इष्ट (यज्ञ-याग का फल) और पूर्त्त (कूप, आराम=बगीचा, तडाग=तालाब आदि बनवाने का फल) नष्ट हो जाता है ।।

८७१. प्रत्युपकुर्वन् बह्वपि
न भाति पूर्वोपकारिणा तुल्यः ।
एकः करोति हि कृते
निष्कारणमेव कुरुतेऽन्यः ।। शां० १३८।८२।।

प्रत्युपकार रूप में (बदला चुकाने के लिये) बहुत भला करता हुआ भी पहले उपकारी के तुल्य नहीं होता। कारण कि पूर्वोपकारी (पहले उपकार करने वाला) निष्काम सेवा करता है, और दूसरा उपकार किये जाने पर करता है ।।

८७२. प्रत्याख्याने च दाने च सुखदुःखे प्रियाप्रिये ।
आत्मौपम्येन पुरुषः प्रमाणमधिगच्छति ।। अनु० ११३।९।।

प्रत्याख्यान (इन्कार), दान, सुख, दुःख, प्रिय, अप्रिय—इन सब की कर्तव्यता के विषय में पुरुष अपने साथ तुलना करके निर्णय को प्राप्त होता है (अर्थात् इन्कार आदि से जैसे मुझे दुःख होता है वैसे ही दूसरों को भी होता है इस विचार से मुझे इन्कार आदि करना चाहिये या नहीं इस बात का निश्चय कर सकता है) ।।

८७३. प्रभुः प्रथमकल्पस्य योऽनुकल्पेन वर्तते ।
न साम्परायिकं तस्य दुर्मतेर्विद्यते फलम् ।। शां० १६५।१७।।

जो प्रधान शास्त्र-विधि को करने में समर्थ हैं, वह यदि आपत्काल के लिये विहित विधि का आश्रय ले, तो उस मूढ़ पुरुष को पारलौकिक फल कुछ भी नहीं मिलता ॥

८७४. प्राकृतो हि प्रशंसन्वा निन्दन्वा किं करिष्यति ।
वने काक इवाबुद्धिर्वाशमानो निरर्थकम् ॥ शां० ११४।८॥

नीच पुरुष प्रशंसा करे अथवा निन्दा करे, उस से क्या लाभ व हानि होगी जैसे बन में मूर्ख कौआ व्यर्थ में काँ-काँ करता है ॥

८७५. प्रायेण नीचा व्यसनेषु मग्ना
निन्दन्ति दैवं कुकृतं न तु स्वम् । कर्ण० ९१।१

प्रायः नीच लोग जब कष्टापन्न (आपद्ग्रस्त, संकटों से घिरे हुए) होते हैं तव दैव (भाग्य) की निन्दा करते हैं अपने कुकर्म की नहीं ।

८७६. प्रणिपाती हि दुर्बलः । उ० ७२।७३।

झुकने वाला दुर्बल माना जाता है ।

८७७. फेनधर्मा महाराज फलधर्मा तथैव च ।
निमेषादपि कौन्तेय यस्यायुरपचीयते ॥ वन० ३५।२-३॥

हे महाराज युधिष्ठिर ! पुरुष फेन के स्वभाव वाला तथा फल (पके हुए फल) की वृत्ति वाला है अर्थात् निःसार और पतनशील है । आँख के झपकने मात्र समय में इसकी आयु क्षीण हो जाती है ।

८७८. वालानां क्षुद् बलवती । आश्व० ९०।९१ ।

वच्चों को बहुत बड़ी भूख लगती है ।

८७९. वीजैर्यज्ञेषु यष्टव्यमिति वै वैदिकी श्रुतिः ।
अजसंज्ञानि बीजानि छागं नो हन्तुमर्हथ ॥ शां० ३३७।४॥

यज्ञों में बीजों से होम करना चाहिये यह वेद की श्रुति है । बीजों को ही 'अज' कहा गया है। छाग (अज, वकरा) को तुम्हें मारना उचित नहीं ॥

८८०. बुद्धिः प्रभावस्तेजश्च सत्त्वमुत्थानमेव च ।
व्यवसायश्च यस्य स्यात् तस्यावृत्तिभयं कुतः ॥ उ० ३७।३७॥

जिस के पास बुद्धि, शक्ति, तेज, धैर्य, उद्योग तथा निश्चय—ये गुण हैं, उसे जीविका के अभाव का भय कहाँ ?

८८१. ब्रह्मचारी गृहस्थश्च वानप्रस्थोऽथ भिक्षुकः ।
चतुष्पदी हि निःश्रेणी ब्रह्मण्येषा प्रतिष्ठिता ।। शां० २४२।१३-१५।।

ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थ, परिव्राजक (संन्यासी)—यह चार पदों वाली सीढ़ी ब्रह्मप्राप्ति के लिए मानी गई है ।

८८२. ब्राह्मणानां सितो वर्णः क्षत्रियाणां तु लोहितः ।
वैश्यानां पीतको वर्णः शूद्राणामसितस्तथा ।। शां० १८८।५।।

ब्राह्मणों का गौर वर्ण (रंग) माना गया है, क्षत्रियों का लाल, वैश्यों का पीला, और शूद्रों का काला ।।

८८३. भीतं प्रपन्नं यो हि ददाति शत्रवे
सेन्द्रा देवाः प्रहरन्त्यस्य वज्रम् । वन० १९७।१४।

जो पुरुष डरे हुए और शरण में आये हुए को शत्रु के सपुर्द कर देता है, इन्द्रादि देवता उसपर वज्र मारते हैं ।

८८४. भीरू राजन्यो ब्राह्मणः सर्वभक्ष्यो
वैश्योऽनीहावान् हीनवर्णोऽलसश्च ।
विद्वांश्चाशीलो वृत्तहीनः कुलीनः
सत्याद् विभ्रष्टो ब्राह्मणस्त्री च दुष्टा ।। शां० २९०।२५।।

डरपोक राजा, भक्ष्य अभक्ष्य सब कुछ खाने वाला ब्राह्मण, उद्योगहीन वैश्य, आलसी शूद्र, दुःशील विद्वान्, वृत्तहीन (दाक्षिण्यादि-रहित, मधुर व्यवहार-शून्य) सत्य से भ्रष्ट कुलीन तथा दुष्ट ब्राह्मणी—(यह सब निन्द्य हैं) ।।

८८५. भूयांसं लभते क्लेशं या गौर्भवति दुर्दुहा ।
अथ या सुदुहा राजन्नैव तां वितुदन्त्यपि ।। शां० ६७।९।।

८८६. यदतप्तं प्रणमते नैतत् सन्तापयन्त्यपि ।
यत् स्वयं नमते दारु न तत् संनामयन्त्यपि ।। शां० ६७।१०।।

हे राजन् जो गौ आसानी से दूध नहीं देती, वह बहुत दुःख पाती है और जो आसानी से दूध देती है, उसे कुछ भी पीड़ा नहीं देते । जो लकड़ी (बिना तपाये) अपने आप झुक जाती है उसे नहीं तपाते आर जो स्वयं झुक जाती है उसे नहीं झुकाते ।।

८८७. भ्राता ज्येष्ठः समः पित्रा । शां० २३५।१८।
बड़ा भाई पिता के समान है ।

८८८. मनसा चिन्तितानर्थान् बुद्ध्या चेह व्यवस्यति । आश्व० ४३।२४।

मनसे संकल्पित अर्थों को बुद्धि-द्वारा निश्चित करता है। (अर्थात् अच्छा बुरा होने का विवेक करता है) ।

८८९. ममैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातनः । भीष्म० ३९।७।

प्राणियों में जीवात्मा मेरा ही सनातन अंश है। यह भगवान कृष्ण का वचन है।

८९०. महापातकवर्जं हि प्रायश्चित्तं विधीयते । शां० ३५।४३।

महापापों (ब्रह्महत्यादि) को छोड़ कर दूसरे पापों के लिये प्रायश्चित्त का विधान है।

८९१. मानं हित्वा प्रियो भवति । वन० ३१३।७८।

अभिमान को छोड़ कर (सबका) प्यारा बनता है।

८९२. मानाग्निहोत्रमुत मानमौनं
मानेनाधीतमुत मानयज्ञः ।
एतानि चत्वार्यभयङ्कराणि
भयं प्रयच्छन्त्ययथा कृतानि ।। आदि० ९०।२४।।

मर्यादा से किया हुआ अग्निहोत्र, मर्यादा से धारण किया हुआ मौन, मर्यादा से किया हुआ अध्ययन, मर्यादा से किया हुआ यज्ञ—ये चार अभय देने वाले होते हैं, ये ही निर्मर्यादतया (मर्यादा को छोड़कर) किये हुए भय के कारण बनते हैं, अर्थात् हानिकारक होते हैं। यह श्लोक उ० ३५।४५ में भी पढ़ा है ।।

८९३. मितं भुङ्क्ते संविभजत्याश्रितेभ्यो
मितं स्वपित्यमितं कर्म कृत्वा ।
ददात्यमित्रेष्वपि याचितः सन्
तमात्मवन्तं प्रजहत्यनर्थाः ।। उ० ३३।११८।।

थोड़ा खाता है, अपने अधीन भृत्यादि को बांट कर खाता है। बड़ा परिश्रम करके भी थोड़ा सोता है, माँगने पर शत्रु को भी देता है, ऐसे उदार मन वाले पुरुष से अनर्थ (आपदाएँ, बुराइयाँ) दूर रहती हैं ।।

८९४. मित्रद्रोही कुलाङ्गारः पापकर्मा नराधमः । शां० १७३।२४।

मित्र के साथ द्रोह करने वाला (मित्र को हानि पहुँचाने वाला) अपने कुल का नाशक नीच पुरुष होता है।

८९५. मित्रद्रोहे निष्कृतिर्नास्ति लोके । आश्व० १०।६।

मित्र द्रोह करने वाले (पापी) के लिये कोई प्रायश्चित्त नहीं (अर्थात् उसके पाप को दूर करने का कोई शास्त्र-विहित उपाय नहीं)।

८९६. मुच्यते बन्धनात्पुष्पं फलं वृक्षात् प्रमुच्यते।
क्लिश्यन्नपि सुतं स्नेहैः पिता पुत्रं न मुञ्चति ॥ शां० २६६।५३॥

फूल टहनी से जुदा हो जाता है, फल वृक्ष से जुदा हो जाता है पर पिता क्लेश पाता हुआ भी स्नेह के कारण पुत्र को नहीं छोड़ता ॥

८९७. मृजया रक्ष्यते रूपम्। उ० ३४।४६।

मृजा (शुद्धि, संस्कार, प्रसाधन) से रूप की रक्षा होती है।

८९८. मृते भर्तरि पुत्रश्च वाच्यो मातुररक्षिता। वन० २९३।३५

भर्ता (पति) के मरने के पीछे जो पुत्र अपनी माता की रक्षा नहीं करता, वह निन्दा के योग्य है।

८९९. मृत्युर्जरा च व्याधिश्च दुःखं चानेककारणम्।
असन्त्याज्यं यदा मर्त्यैः किं स्वस्थ इव तिष्ठसि ॥ शां० २७७।२२-२३॥

जब यह सच है कि मनुष्य मृत्यु, बुढ़ापा, अनेक प्रकार के दुःख से बच नहीं सकते, तो तू क्यों आराम से बैठा है ?

९००. मृदुं वै मन्यते पापो भाषमाणमशक्तिकम्। उ० ४।६।

दुष्ट पुरुष कोमल वचन कहने वाले को दुर्बल समझता है।

९०१ मैथुनं सव्रतं गुप्तं (समाचरेत्)। अनु० १४८।२१।

मैथुन (स्त्रीसंभोग) व्रतपूर्वक गुप्त स्थान में करे।

९०२ मोघमन्नं विन्दति चाप्रचेताः।
स्वर्गाल्लोकाद् भ्रश्यति शीघ्रमेव ॥ वन० १९७।१४॥

मूढ पुरुष (जो बांटकर नहीं खाता) व्यर्थ में अन्न को प्राप्त होता है और शीघ्र ही स्वर्ग से प्रच्युत हो जाता है (गिर जाता है)।

९०३ य आत्मनाऽपत्रपते भृशं नरः
स सर्वलोकस्य गुरुर्भवत्युत। उ० ३३।१०२।

जो अपने आप से लज्जित होता है (अपने छिद्रों, दोषों, अपराधों को देखकर अपने लाघव व क्षुद्रता को अनुभव करता है), वह सभी पुरुषों में बड़प्पन को प्राप्त करता है।

२०४ यं यं वापि स्मरन् भावं त्यजत्यन्ते कलेवरम् ।
तं तमेवैति कौन्तेय सदा तद्भावभावितः ।। भीष्म० ३२।६।।

हे कुन्तीपुत्र अर्जुन ! जिस-जिस भाव को याद करता हुआ मनुष्य अन्त में शरीर को छोड़ता है, उस-उस में निमग्न हुआ उस-उस को प्राप्त होता है ।

२०५ यच्च साम्नैव शक्येत कार्यं साधयितुं नृप ।
को दैवशप्तस्तत्कार्यं विग्रहेण समाचरेत् ।। आदि० २०५।२७।।

जो कार्य शान्तिपूर्वक (सुलह सफाई) से किया जा सकता है, कौन ऐसा दैव से शाप प्राप्त है जो उस कार्य को लड़ाई से साधने का यत्न करे ?

२०६ यज्ञेन तपसा चैव दानेन च नराधिप ।
पूयन्ते नरशार्दूल नरा दुष्कृतकारिणः ।। आश्व०३।५।।

हे नरश्रेष्ठ राजन् ! यज्ञ, तपस्या तथा दान से दुष्कर्म (पाप) करने वाले पवित्र (निष्पाप) हो जाते है ।।

२०७ यतः शङ्का भवेच्चापि भृत्यतोऽथापि मन्त्रितः ।
पौरेभ्यो नृपतेर्वापि स्वाधीनान्कारयीत तान् ।। शां०६९।६१।।

जिससे राजा को डर हो, वह चाहे भृत्य (नौकर) हो चाहे मन्त्री, चाहे नगरवासी अथवा कोई दूसरा राजा, उन सबको अपने अधीन करे ।

२०८ यतः सत्यं यतो धर्मो यतो ह्रीरार्जवं यतः ।
ततो भवति गोविन्दो यतः कृष्णस्ततो जयः ।। उ०६८।९।।

जहां सत्य है, जहां धर्म है, जहां लज्जा है, जहां सरलता है, वहां गोविन्द है और जहां गोविन्द (कृष्ण) है, वहां जय है ।।

२०९ यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि यत् ।
यत्तपस्यसि कौन्तेय तत्कुरुष्व मदर्पणम् ।। भीष्म० ३३।२७।।

हे कुन्ती पुत्र ! जो तू कर्म करता है, जो खाता है, जो अग्नि में हवि देता है, जो दान करता है, और जो तप करता है, वह सब मेरे अर्पण कर दे ।।

२१० यत्र स्त्री यत्र कितवो यत्र बालोऽनुशास्ति च ।
मज्जन्ति तेऽवशा देशा नद्यामश्मप्लवा इव ।। उ०३८।४०।।

जहां स्त्री शासित्री (शासन हकूमत करने वाली) हो, अथवा कितव (जूआरी) शासक हो या बाल, वे देश ऐसे डूब जाते हैं जैसे नदी में पत्थर की नौकाएं ॥

९११ यत्र सूक्तं दुरुक्तं च समं स्यान्मधुसूदन ।
न तत्र प्रलपेत् प्राज्ञो बधिरेष्विव गायनः ॥ उ०९२।१३॥

हे मधुसूदन ! जहां अच्छा वचन और बुरा वचन एक बराबर हो वहां बुद्धिमान पुरुष को व्यर्थ में बोलना नहीं चाहिए, जैसे बहिरे लोगों के सामने गायक व्यर्थ में गान करता है ॥

९१२. यथर्तावृतुलिङ्गानि नानारूपाणि पर्यये ।
दृश्यन्ते तानि तान्येव तथा भावा युगादिषु ॥ शां०२१०।१७ ॥

जैसे ऋतु ऋतु में नाना प्रकार के लिङ्ग=चिह्न क्रम से देखने में आते हैं ऐसे ही कृत आदि युगों में उन युगों को बनाने वाले नाना कारण देखे जाते हैं ॥

९१३. यथा दारुमयी योषा नरवीर समाहिता ।
ईरयत्यङ्गमङ्गानि तथा राजन्निमाः प्रजाः ॥ वन०३०।२३॥

हे नरवीर, अच्छी तरह स्थापित की हुई कठपुतली जैसे अपने शरीर को सचेष्ट करती है, वैसे ही; हे राजन्, ये प्रजाएं पराधीन (पर=दैव से प्रेरित होकर) हिलती-जुलती हैं ॥

९१४. यथा दारुमयो हस्ती यथा चर्ममयो मृगः ।
यथा ह्यनर्थः षण्ढो वा पार्थ क्षेत्रं यथोषरम् ॥
एवं विप्रोऽनधीयानो राजा यश्च न रक्षति । शां ७८।४२-४३ ॥

हे पार्थ ! जैसे काठ का बना हाथी, जैसे चाम का बना हिरन, जैसे नपुंसक, जैसे बंजर भूमि अनर्थक हैं, वैसे वह ब्राह्मण जो वेद नहीं पढ़ता और वैसे ही वह राजा जो प्रजा की रक्षा नहीं करता ॥

९१५. यथा यथा मनस्तस्य दुष्कृतं कर्म गर्हते ।
तथा तथा शरीरं तु तेनाधर्मेण मुच्यते ॥ अनु० ११२।५॥

जैसे-जैसे पुरुष का मन अपने से किये हुए दुष्ट कर्म की निन्दा करता है वैसे-वैसे उसका शरीर पाप से छूटता जाता है ॥

९१६. यथा यथा हि पुरुषो नित्यं शास्त्रमवेक्षते ।
तथा तथा विजानाति विज्ञानं चास्य रोचते ॥ शां० १३०।१०॥

ज्यों-ज्यों पुरुष बार-बार शास्त्र पर विचार करता है त्यों-त्यों अधिकाधिक जानता है और ज्ञान में उसकी रुचि बढ़ती है ॥

९१७. यथा रुरुः शृङ्गमथो पुराणं
हित्वा त्वचं वाप्युरगो यथा च ।
विहाय गच्छत्यनवेक्षमाण-
स्तथा विमुक्तो विजहाति दुःखम् ।।शां० २१९.४८।।

जैसे रुरु (मृगविशेष) अपने पुराने सींग को छोड़कर और जैसे सांप केंचुली को छोड़कर मुड़कर न देखता हुआ चला जाता है, वैसे ही मुक्त आत्मा दुःख का त्याग कर देता है (अर्थात् दुःख से सदा के लिए जुदा हो जाता) ।।

९१८. यथा हीनं नभोऽर्केण भूः शैलैः खं च वायुना ।
तथा देशा दिशश्चैव गङ्गाहीना न संशयः ।। अनु० २६।३६।।

जैसा सूर्य के बिना आकाश, पर्वतों के बिना पृथिवी, वायु के बिना खगोल, ऐसे ही वे देश और दिशाएं है जहां गंगा नहीं बहती ।।

९१९. यथैवात्मा तथा भ्राता विशेषो नास्ति कश्चन । स्त्री० १५।१५ ।

जैसा अपना आत्मा है वैसा ही भाई होता है । दोनों में कुछ भेद नहीं ।

९२०. यद् यदाचरति श्रेष्ठस्तत्तदेवेतरो जनः ।
स यत्प्रमाणं कुरुते लोकस्तदनुवर्तते ।। भीष्म० २७।२१ ।।

जो उत्तम पुरुष करता है वही दूसरे करते हैं। जिसे वह प्रमाण मानता है, लोग उसी का अनुसरण करते हैं ।।

९२१. यन्मन्त्रे भवति वृथा प्रयुज्यमाने
यत्सोमे भवति वृथाभिषूयमाणे ।
यच्चाग्नौ भवति वृथाभिहूयमाने
तत्सर्वं भवति वृथाभिधीयमाने ।। अनु० ७।२८ ।।

जो निष्प्रयोजन मन्त्र के प्रयोग में दोष है, जो देवता को निमित्त न बनाकर सोमरस निष्पीडन में दोष हैं, जो देवता को अर्पण किये बिना अग्नि में हवि डालने में दोष है, वह समस्त दोष अनर्थक वचन कहने में है (अर्थात् प्रलाप महादूषण है) ।।

९२२. यश्च दिष्टपरो लोके यश्चापि हठवादिकः ।
उभावपि शठावेतौ कर्मबुद्धिः प्रशस्यते ।। वन० ३२।१३ ।।

जो भाग्य को परम प्रमाण मानता है और जो पौरुषवादी है, वे दोनों धूर्त हैं, कर्मपरायण पुरुष प्रशस्त (बढ़िया) है ।।

९२३. यश्च मूढतमो लोके यश्च बुद्धेः परं गतः ।
तावुभौ सुखमेधेते क्लिश्यत्यन्तरितो जनः ॥ उ०

जो इस लोक में अत्यन्त मूर्ख है, और जो ज्ञान की पराकाष्ठा को पहुंच गया है—वे दो सुख से रहते हैं, बीच का पुरुष दु,ख का भागी होता है ॥

९२४. यश्च मे दक्षिणं बाहुं चन्दनेन समुक्षयेत् ।
सव्यं वास्यापि यस्तक्षेत् समावेतावुभौ मम ॥ शां० ३२०।३६॥

(यह जनक महाराज की उक्ति है) जो मेरी दाहिनी भुजा पर चन्दन का लेप करे और जो कोई दूसरा मेरी बाईं भुजा को वसूले से तराशे, मेरे लिए दोनों बराबर हैं ॥

९२५. यस्मिन् वाचः प्रविशन्ति कूपे त्रस्ता द्विपा इव ।
न वक्तारं पुनर्यान्ति स कैवल्याश्रमे वसेत् ॥ शां० २४५।८॥

जिसके हृदय में गुरु शास्त्र आदि का वचन ऐसे गहराई में बैठ जाता है जैसे डरा हुआ हाथी कूएं में गिर जाता है और अनसुना होकर वक्ता (गुरु, आचार्य, शास्त्रकार) को लौटकर नहीं जाता वह मोक्षाश्रम (संन्यास आश्रम) का अधिकारी है ॥

९२६. यस्य नास्ति निजा प्रज्ञा केवलं तु बहुश्रुतः ।
न स जानाति शास्त्रार्थं दर्वी सूपरसानिव ॥ सभा० ५५।१ ॥

जिसकी अपनी बुद्धि नहीं, केवल बहुत पढ़ा है, वह शास्त्रोक्त रहस्य को नहीं समझता, जैसे कलछी सूप के रस को (उसमें लिप्त रहती हुई भी) नहीं जानती ॥

९२७. यस्य यद् विहितं वीर सोऽवश्यं तदुपाश्नुते ! महप्रस्था० २।१७।

हे वीर ! विधि (विधाता) ने जिसके लिए जो भोग नियत किया है उसे वह अवश्य प्राप्त होता है ।

९२८. यात्रार्थं भोजनं येषां सन्तानार्थाय च मैथुनम् ।
वाक् सत्यवचनार्थाय दुर्गाण्यतितरन्ति ते ॥ शां० २११।२२॥

जो प्राणयात्रा के लिए भोजन करते हैं, सन्तान के लिए मैथुन (स्त्री संभोग) करते हैं और सत्य बोलने के लिए वाणी (वाक् इन्द्रिय) का प्रयोग करते हैं वे अनेक कठिनाइयों (विघ्न-बाधाओं) को पार कर जाते हैं ॥

९२९. युद्धशास्त्रविदेव त्वं न वृद्धाः सेवितास्त्वया । शां० १९।८।

(यह अर्जुन के प्रति युधिष्ठिर की उक्ति है)। तू युद्ध-शास्त्र को ही जानता है, तूने वृद्धों की सेवा नहीं की (अर्थात् वृद्धों की संगति से कुछ सीखा नहीं)॥

९३०. योगक्षेमो हि राष्ट्रस्य राजन्यायत्त उच्यते।
योगक्षेमश्च राज्ञोपि समायत्तः पुरोहिते॥ शां० ७५।१॥

अप्राप्त अर्थ की प्राप्ति को योग कहते हैं औ प्राप्त की रक्षा को क्षेम। राष्ट्र=देश का योग क्षेम (जीवन का अच्छा निर्वाह) राजा के अधीन है और राजा का योग-क्षेम राजपुरोहित के अधीन है॥

९३१. योऽधीते भारतं पुण्यं ब्राह्मणो नियतव्रतः।
चतुरो वार्षिकान्मासान् सर्वपापैः प्रमुच्यते॥ आदि० ७२।३१-३२॥

जो ब्राह्मण व्रत धारण करके पवित्र महाभारत को बरसात के चार महीने (चौमासा) लगातार पढ़ता है वह सब पापों से छूट जाता है॥

९३२. यो न जानाति हर्तुं वा वस्त्राणां रजको मलम्।
रक्तानां वा शोधयितुं यथा नास्ति तथैव सः॥ शां ९१।२॥

जो रजक (धोबी, रंगने वाला) वस्त्रों के मल को दूर करना नहीं जानता तथा रंगे हुए वस्त्रों के रंग को छुटाना नहीं जानता, वह हुआ न हुआ बराबर है॥

९३३. योऽभयः सर्वभूतानां स प्राप्नोत्यभयं पदम्। शां० २५४।१८।
जिससे किसी प्राणी को भय नहीं होता वह स्वयं अभयपद (मोक्ष) को प्राप्त होता है।

९३४. योऽरुन्धतीं न पश्येत दृष्टपूर्वां कदाचन।
तथैव ध्रुवमित्याहुः पुर्णेन्दुं दीपमेव वा॥
खण्डाभासं दक्षिणतस्तेपि संवत्सरायुषः॥ शां० ३१७।१०॥

९३५. परचक्षुषि वात्मानं ये न पश्यन्ति पार्थिव।
आत्मच्छायाकृतीभूतं तेपि संवत्सरायुषः॥ शां० ३१७।११॥

जो कभी पहले देखी हुई अरुन्धती (तारा) को नहीं देखता, इसी प्रकार ध्रुव को नहीं देखता, तथा अपने से दक्षिण की ओर खण्डाभास दीप (खण्डित दीपशिखा) को नहीं देखता उसकी एक वर्ष ही आयु अवशिष्ट है। हे राजन्, उसकी भी आयु एक वर्ष अवशिष्ट है जो अपने आकार की छाया को दूसरे की आंख में नहीं देखता॥

९३६. यो हि यस्मिन्रतो धर्मे स तं पूजयते सदा ।
तेन नोऽविहिता बुद्धिर्मनश्च बहुलीकृतम् ॥ आश्व० ४९।१४-१५॥

जिसकी जिस धर्म में विशेष प्रीति है वह उसका नित्य आदर करता है (उसे बड़ा मानता है), इससे हमारी अशिक्षिता बुद्धि और मन बहुलता (अनिश्चय) को प्राप्त हो जाते हैं ॥

९३७. रजस्वला च या नारी श्वित्रिकाऽपुत्रिका च या ।
एताभिश्चक्षुषा दृष्टं हविर्नाशनन्ति देवताः ॥ अनु० १२७।१३॥

जो स्त्री ऋतुमती है, जो श्वेतकुष्ठ (फुलहरी) से ग्रस्त है, जो पुत्रहीन है—इनसे आंख से देखे हुए हवि को देवता नहीं खाते ।

९३८. खलः सर्षपमात्राणि परच्छिद्राणि पश्यति ।
आत्मनो विल्वमात्राणि पश्यन्नपि न पश्यति ॥

दुष्ट (दुर्जन) सरसों के दाने के समान दूसरों के छोटे-छोटे दोषों को देखता है, पर विल्व (वेल) जैसे बड़े अपने दोषों को देखता हुआ भी नहीं देखता ॥

९३९. राजा मुखं मनुष्याणां नदीनां सागरो मुखम् ।
नक्षत्राणां मुखं चन्द्र आदित्यस्तेजसां मुखम् ॥ सभा० ३८।२७-२८॥

राजा मनुष्यों में मुख्य है, नदियों में समुद्र मुख्य है । नक्षत्रों में चन्द्रमा मुख्य है और तेजस्वियों में सूर्य मुख्य है ॥

९४०. रोहते सायकैर्विद्धं वनं परशुना हतम् ।
वाचा दुरुक्तं बीभत्सं न संरोहति वाक्क्षतम् ॥ उ० ३४।७८॥

बाणों से किया हुआ घाव फिर भर जाता है, परसा से काटे हुए वन के वृक्ष फिर उग पड़ते हैं, पर वाणी से कहा गया निन्दनीय (घृणित) वचन के द्वारा किया गया घाव नहीं भरता ॥

९४१. राजानं राजपुत्रं वा संवर्तयति यः सदा ।
अमात्यः पण्डितो भूत्वा स चिरं तिष्ठति श्रियम् ॥ चि० ४।३२॥

जो अमात्य (कर्म-सचिव) बुद्धिमान् होकर राजा या राजपुत्र को अपने अनुकूल कर लेता है वह चिर तक लक्ष्मी का अधिपति होता है ॥

९४२. लाभानां श्रेष्ठमारोग्यम् । वन० २९७।५३।

लाभों में सबसे बड़ा लाभ आरोग्य (स्वास्थ्य) है ।

९४३. लोष्टमर्दी तृणच्छेदी नखखादी च यो नरः।
नित्योच्छिष्टः संकुसको नेहायुर्विन्दते महत् ॥ अनु० १०७।१५॥

जो मिट्टी के ढेले को तोड़ता रहता है, जो तिनकों को काटता रहता है, जो नाखूनों को दांतों से काटता रहता है, जो नित्य भोजन को पूरा खाये विना छोड़ देता है (अथवा खाकर विना मुंह धोये उठ जाता है), और जो अस्थिर स्वभाव वाला है, वह लम्बी आयु को नहीं प्राप्त करता ॥

९४४. वर्णाश्रमा यथा सर्वे धर्मज्ञानविर्वजिताः।
क्रतवश्च यथाऽसोमास्तथा गङ्गां विना जगत् ॥ अनु० २६।३५॥

जैसे सभी वर्ण और आश्रम धर्मज्ञान से शून्य होने पर शोभाहीन होते हैं वैसे ही गंगा से रहित पृथिवी का भाग ॥

९४५. वाक्यं तु यो नाद्रियतेऽनुशिष्टः
प्रत्याह यश्चापि नियुज्यमानः।
प्रज्ञाभिमानी प्रतिकूलवादी
त्याज्यः स तादृक् त्वरयैव भृत्यः ॥ उ० ३७।२६॥

जो शिक्षा दिये जाने पर वचन की परवाह नहीं करता, जो आज्ञा को नहीं मानता (जवाब देता है), जिसे अपनी बुद्धि पर अभिमान है और जो स्वामी के विरोध में बोलता है, ऐसे भृत्य (नौकर) को जल्दी से त्याग देना चाहिए ॥

९४६. वाक्संयमो नृपते सुदुष्करतमो मतः। उ० ३४।७३।

हे राजन्! वाणी पर वश पाना सबसे कठिन माना गया है।

९४७. वाच्यश्चानुपयन्पतिः। वन० २९३।३५।

जो भर्ता ऋतुकाल में भार्या के पास नहीं जाता वह निन्द्य है।

९४८. विक्रयं त्विह सोमस्य गर्हयन्ति मनीषिणः। अनु० १०१।१३।

मनीषी लोग सोम के बेचने की निन्दा करते हैं।

९४९. विद्यामदो धनमदस्तृतीयोऽभिजनो मदः।
मदा एतेऽवलिप्तानामेत एव सतां दमाः ॥ उ० ३४।४४॥

विद्या-मद (विद्या प्राप्ति के कारण मद-मस्ती, घमण्ड), धन-मद, कुलीनता का मद—ये गर्वित (दृप्त) लोगों के लिए मद मस्ती का कारण हैं, सत्पुरुषों के लिए ये ही दम (इन्द्रिय-दमन के कारण) बन जाते हैं ॥

९५०. विद्वान् सर्वेषु भूतेषु आत्मना सोपमो भवेत्। शां० २७६।१०।

विद्वान् सब प्राणियों के साथ व्यवहार में अपने आप को उपमान बनाये (अर्थात् दूसरों के साथ बर्ताव का निर्णय अपने को उपमान बनाकर करे, जैसा बर्ताव वह चाहता है कि दूसरे उसके साथ करें वैसा वह उनके साथ करे) ।

९५१. विरूपो यावदादर्शे नात्मनः पश्यते मुखम् ।
मन्यते तावदात्मानमन्येभ्यो रूपवत्तरम् ।। आदि० ६६।६।।

कुरूप पुरुष जब तक अपने चेहरे को दर्पण में नहीं देखता तब तक अपने आप को औरों से अधिक सुन्दर समझता है ।।

९५२. विषया विनिवर्तन्ते निराहारस्य देहिनः ।
रसवर्जं रसोप्यस्य परं दृष्ट्वा निवर्तते ।। भीष्म० २६।५८।।

निराहार (उपवास करने वाले) मनुष्य से विषय (शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध) परे हट जाते हैं । (इन्द्रियां शिथिल होकर उन्हें ग्रहण नहीं करतीं) पर उनकी चाह बनी रहती है । वह चाह तब मिटती है जब पर=परमतत्त्व (ब्रह्म) का दर्शन होता है ।।

९५३. वृत्तशौचं मनःशौचं तीर्थशौचमतः परम् ।
ज्ञानोत्पन्नं च यच्छौचं तच्छौचं परं स्मृतम् ।। अनु० १०८।१२।। परमं

आचार की पवित्रता, मन की पवित्रता, तीर्थों में स्नान से शुद्धि—इन सब में ज्ञान द्वारा उत्पन्न हुई शुद्धि उत्तम है ।।

९५४. वृद्धा न ते ये न वदन्ति धर्मम् । उ० ३५।५८।

वे वृद्ध नहीं हैं जो धर्म का उपदेश नहीं करते ।

९५५. वृथा शूरा न गर्जन्ति शारदा इव तोयदाः । द्रोण० १५८।३०।।

शूर शरद् ऋतु के मेघों की तरह वृथा नहीं गर्जते ।

९५६. व्यसने क्लिश्यमानं हि यो मित्रं नाभिपद्यते ।
अनर्थाय यथाशक्ति तं नृशंसं विदुर्बुधाः ।। उ०९३।१०।।

जो आपत्ति में दुःख पाते हुए मित्र के कष्ट निवारण के लिए उसके पास नहीं पहुंचता, उसे ज्ञानी लोग निर्दय जानते हैं ।।

९५७. शकुनानामिवाकाशे मत्स्यानामिव चोदके ।
एवं यथा न दृश्येत तथा पुण्यकृतां गतिः ।। शां० ३२२।१९ ।।

आकाश में उड़ते हुए पक्षियों की गति, पानी में तैरती हुई मछलियों की गति नहीं जानी जाती। ये किधर जा रहे हैं, यह पता नही चलता। इसी प्रकार पुण्यात्माओं की गति नहीं जानी जाती॥

९५८. शरीरकृत् प्राणदाता यस्य चान्नानि भुञ्जते।
क्रमेणैते त्रयोप्युक्ताः पितरो धर्मशासने॥ आदि० ७२।१५॥

जन्म देने वाला, प्राणों की रक्षा करने वाला, और वह जिसका अन्न खाता है—ये तीन धर्मशास्त्र में पिता माने गये हैं॥

९५९. शान्तिखड्गः करे यस्य दुर्जनः किं करिष्यति। उ० ३३।५०।

शान्तिरूपी खड्ग (तलवार) जिसके हाथ में है उसका दुर्जन का विगाड़ सकता है?

९६०. शीलवृत्तफलं श्रुतम्। सभा० ५।१२।

विद्या का फल यह है कि पुरुष सुशील और सुवृत्त बने।

९६१. शुभं वा यदि वा पापं प्रियं वा यदि वाऽप्रियम्।
अपृष्टस्तस्य तद् ब्रूयाद्यस्य नेच्छेत्पराभवम्॥ उ० ३४।४॥

शुभ अथवा अशुभ, प्रिय अथवा अप्रिय, बिना पूछे उसे बतला दे जिस के पराभव (हानि, तिरस्कार, नाश) को न चाहे॥

९६२. शूराणां च नदीनां च दुर्विदाः प्रभवाः किल। आदि० १३६।११।

शूरवीरों के जन्म का कारण और नदियों का स्रोत कठिनता से जाना जाता है।

९६३. शूद्रा भैक्षेण जीवन्ति ब्राह्मणाः परिचर्यया।
योगक्षेमस्य नाशश्च वर्तते वर्णसंकरः॥ शां० ६९।९३॥

(कलियुग में) शूद्र भिक्षा से निर्वाह करते हैं, ब्राह्मण सेवा से। योग-क्षेम (सुखपूर्वक लोक यात्रा) का नाश हो जाता है और वर्णों का संकर (मिश्रण, एक वर्ण के लड़के का दूसरे वर्ण की कन्या के साथ विवाह) हो जाता है॥

९६४. शृगालोपि वने कर्ण शशैः परिवृतो वसन्।
मन्यते सिंहमात्मानं यावत् सिंहं न पश्यति॥ कर्ण० ४०।२७-२८॥

हे कर्ण, बन में गीदड़ भी खरगोशों से घिरा हुआ अपने को शेर समझता है जब तक शेर को नहीं देखता॥

९६५. श्रुतेन किं येन न धर्ममाचरेत् । शां० ३२१।९३।

उस विद्या (वेद पाठ) से क्या, जिस के होने पर धर्म नहीं करता ।

९६६. श्रुतेन श्रोत्रियो भवति । वन० २९७।२९।

श्रुत (वेदाध्ययन) से श्रोत्रिय कहलाता है ।

९६७. श्री र्ध्रुवाऽपि यज्ञेषु । द्रोण० ७६।२५।

श्री (लक्ष्मी) यज्ञों में नित्य निवास करती है ।

९६८. श्रेयो ऽहि ज्ञानमभ्यासाज्ज्ञानाद् ध्यानं विशिष्यते ।
ध्यानात् कर्मफलत्यागस्त्यागाच्छान्तिरनन्तरम् ।। भीष्म० ३६।१२।।

अभ्यास (सजातीय प्रत्ययाऽऽवृत्ति) से ज्ञान अच्छा है, ज्ञान से ध्यान अच्छा है, ध्यान से कर्म-फल का त्याग उत्तम है और त्याग होते ही शान्ति (मुक्ति) होती है ।।

९६९. श्वदृतौ क्षीरमासक्तं ब्रह्म वा वृषले यथा ।
सत्यं स्तेने बलं नार्यां राज्यं दुर्योधने तथा ।। वन० ३३।८१।

जैसे कुत्ते की खाल पर पड़ा दूध, जैसे शूद्र में वेद ज्ञान, जैसे चोर में सत्य, जैसे नारी में प्रभुत्व, वैसे ही दुर्योधन में राज्य ।।

९७०. षडिमान् पुरुषो जह्याद् भिन्नां नावमिवार्णवे ।
अप्रवक्तारमाचार्यमनधीयानमृत्विजम् ।। उ० ३३।७९।।

इन छह को पुरुष छोड़ दे जैसे समुद्र में टूटी हुई नाव को । छह में से दो ये हैं—न पढ़ाने वाला आचार्य और न पढ़ने वाला पुरोहित ।

९७१. षडेतेऽवमन्यन्ते नित्यं पूर्वोपकारिणम् ।
आचार्यं शिक्षिताः शिष्याः कृतदाराश्च मातरम् ।।

९७२. नारीं विगतकामास्तु कृतार्थाश्च प्रयोजकम् ।
नावं निस्तीर्णकान्तारा आतुराश्च चिकित्सकम् ।। उ० ३३।८७,८८।

यह छह पूर्वोपकारी (जिसने पहले भलाई की है) का अनादर (तिरस्कार, अपमान) करते हैं—विद्याग्रहण करने के पीछे शिष्य आचार्य का अनादर करते हैं (आचार्य की परवाह नहीं करते) विवाह करने के पीछे पुत्र माता का, क्षीण हुई कामवासना वाले स्त्री का, कार्य में सफल हुए अपने प्रेरक का, कान्तार (दुर्गम पथ) पार किये हुए नाव का, स्वस्थ हुए रोगी चिकित्सक (वैद्य) का आदर नहीं करते ।।

९७३.    षड् दोषाः पुरुषेणेह हातव्या भूतिमिच्छता ।
निद्रा तन्द्रा भयं क्रोध आलस्यं दीर्घसूत्रता ।। उ० ३३।७८।।

अपना कल्याण चाहते हुए पुरुष को चाहिये कि यह छह दोष छोड़ दे—निद्रा (ज्यादा सोना), तन्द्रा ऊँघना), भय, क्रोध, आलस्य (सुस्ती) तथा दीर्घ-सूत्रता (कर्म करने में अधिक समय लगाना, बहुत धीरे-धीरे करना)।।

९७४.    षष्टिं काणः शतं षण्ढः श्वित्री यावत् प्रपश्यति ।
पङ्क्त्यां समुपविष्टायां तावद् दूषयते नृप ।। अनु० ९०।१९।।

हे राजन्, भोजनार्थ पङ्क्ति में बैठे हुए ब्राह्मणों पर काणे की दृष्टि पड़े तो साठ को दूषित कर देती है, नपुंसक की दृष्टि सौ को दूषित कर देती है, श्वित्री (श्वेत कुष्ठ=फुलहरी वाले) की दृष्टि जितनों पर पड़े उन सब को दूषित कर देती है ।।

९७५.    सकृदंशो निपतति । वन० २९४।२६।

दाय-विभाग एक बार ही होता है ।

९७६.    सत्कृतं स्वजनेनेह परोऽपिवहु मन्यते ।
स्वजनेन त्ववज्ञातं परे परिभवन्त्युत ।। शां० ६७।३५।।

अपने भाई वन्धु जिसका आदर करते हैं। उसका दूसरे भी मान करते हैं अपने लोगों से जो तिरस्कृत होता है, उस का दूसरे भी तिरस्कार करते हैं ।।

९७७.    संभावितस्य चाकीर्तिर्मरणादतिरिच्यते । भीष्म० २६।४।

संमान प्राप्त किये हुए पुरुष का अपयश मृत्यु से भी अधिक दुःखदायी होता है ।

९७८.    सम्यग्युक्तो यदात्मानमात्मन्येव प्रपश्यति ।
तदैव न स्पृहयते साक्षादपि शतक्रतोः ।। आश्व० १९।३२।।

जब योगाभ्यासी आत्मा में परमात्मा को स्पष्टरूप से देखता है तब मूर्तिमान् (प्रत्यक्ष दीखने वाले) इन्द्र की विभूति (वैभव, ऐश्वर्य) की भी चाह नहीं करता ।

९७९.    सरितां सागरः श्रेष्ठः । भीष्म० १२१।३४।

नदियों में सागर श्रेष्ठ है ।

९८०    सत्यं नामाव्ययं नित्यमविकारि तथैव च । शां० १६२।१०।

सत्य निश्चय ही अविनाशी, नित्य और अविकारी न बदलने वाला है।

९८१. सर्वस्तरतु दुर्गाणि सर्वो भद्राणि पश्यतु। शां० ३२७। ४८।

हर कोई विघ्नबाधाओं को पार करे, हर कोई शुभ अर्थों का दर्शन करे।

९८२. सर्वः सर्वं न जानाति सर्वज्ञो नास्ति कश्चन।
नैकत्र परिनिष्ठा च ज्ञानस्य पुरुषे क्वचित् ॥ वन० ७२।८॥

सब कोई सब कुछ नहीं जानता, कोई भी सर्वज्ञ नहीं है। किसी एक पुरुष में ज्ञान की परिसमाप्ति (पूर्णता) नहीं है॥

९८३. सर्वस्य दयिताः प्राणाः सर्वस्य दयिताः सुताः।
दुःखाद् उद्विजते सर्वः सर्वस्य सुखमीप्सितम् ॥ शां० १३९।६२॥

सभी को प्राण प्यारे है, सभी को पुत्र प्यारे हैं। सभी दुःख से डरते हैं सभी सुख को चाहते हैं॥

९८४. सर्वे क्षयान्ता निचयाः स्त्री० २।३।

सभी संग्रह अन्त वाले हैं।

९८५. सर्वे विमृशते कृच्छ्रस्थो धर्मदर्शनम्। शल्य० ३२।५९।

सब कोई संकट में धर्म का चिन्तन करता है।

९८६. सहस्रिणोपि जीवन्ति जीवन्ति शतिनस्तथा।
शाकेनान्ये जीवन्ति.........—.........॥ शां० २८६।९॥

जिनके पास सहस्र मुद्रायें हैं वे भी जीते हैं, जिनके पास सैकड़ों, वे भी जीते हैं। दूसरे (निःस्व, दरिद्र) शाक मात्र खाकर जीते हैं॥

९८७. सहस्व श्रियमन्येषां यद्यपि त्वयि नास्ति सा।
अन्यत्रापि सतीं लक्ष्मीं कुशला भुञ्जते सदा॥ शां० १०४।३३॥

यद्यपि तेरे पास लक्ष्मी नहीं है, तो दूसरों की लक्ष्मी को देखकर सहन कर। चतुर लोग दूसरे की सम्पत्ति का (मन द्वारा) उपभोग करते हैं॥

९८८. सामुद्रिकं वणिजं चोरपूर्वं शलाकधूर्तं च चिकित्सकं च।
अरिं च मित्रं च कुशीलवं च नैतान्साक्ष्येधिकुर्वीत सप्त॥ उ० ३५।४४॥

सामुद्रिक (हस्तरेखा जानने वाला), वणिक् (बनिया), जो पहले चोरी करता रहा है, जूआरी, चिकित्सक, शत्रु, मित्र, नट-नर्तक (गाने से जीविका कमाने वाला) इन सात को साक्ष्य (गवाही) देने का अधिकार न दे॥

९८९. सायं प्रातर्जपेत् सन्ध्यां तिष्ठन्पूर्वां तथेतराम् शां० १९३।५।

सायम् तथा प्रातः पूर्वा सन्ध्या में उठकर (गायत्री) का जप करे, पश्चिमा सन्ध्या में बैठ कर।

९९०. सुखं दान्तः प्रस्वपिति सुखं च प्रतिबुध्यते।
सुखं पर्येति लोकांश्च मनश्चास्य प्रसीदति ॥ शां० १६०।१२॥

जितेन्द्रिय पुरुष सुख से गाढ़ी नींद सोता है, सुख से सोकर उठता है, सुख से लोक में विचरता है। इस का मन भी प्रसन्न रहता है॥

९९१. सुखदुःखे हि पुरुषः पर्यायेणोपसेवते।
नात्यन्तमसुखं कश्चित्प्राप्नोति पुरुषर्षभ ॥

हे नरश्रेष्ठ! मनुष्य सुख और दुःख को पर्याय से (क्रम से, सुख के बाद दुःख, दुःख के बाद सुख) भोगता है। आत्यन्तिक (नित्य, बिना अन्त के) दुःख किसी को नहीं होता॥

९९२. सुखमर्थाश्रयं येषामनुशोचामि तानहम्। शां० १०४।८।

जिन लोगों का सुख अर्थ (धन-सम्पत्ति) के आश्रित है, मैं उन्हें शोच्य समझता हूँ।

९९३. सुमहान्त्यपि शास्त्राणि धारयन्ति बहुश्रुताः।
छेत्तारः संशयानां च क्लिश्यन्ति ह्यल्पबुद्धयः॥ शां० १५८।१६॥

बड़े-बड़े शास्त्रों को धारण करने वाले, बहुत पढ़े हुए, नाना संशयों को दूर करने वाले तुच्छ बुद्धि होने से जगत् में क्लेश पाते हैं।

९९४. सुलभाः पुरुषा राजन् सततं प्रियवादिनः।
अप्रियस्य तु पथ्यस्य वक्ता श्रोता च दुर्लभः॥ उ० ३७।१५॥

हे राजन्। सदा मीठा बोलने वाले (चापलूसी करने वाले) लोग बहुत मिलेंगे, पर कड़वा हितकर वचन को कहने वाला और सुनने वाला दोनों दुर्लभ हैं॥

९९५. सुव्याहृतानि धीराणां फलतः प्रविचिन्त्य यः।
अध्यवस्यति कार्येषु चिरं यशसि तिष्ठति॥ उ० ३९।३१॥

बुद्धिमानों के सुभाषितों (सुन्दर वचनों) के फल (परिणाम) पर विचार कर तदनुसार जो कार्यों में निश्चय पूर्वक प्रवृत्त होता है वह चिर तक यश का भागी होता है ॥

९९६. सुसुखं बत जीवामि यस्य मे नास्ति किञ्चन ।
मिथिलायां प्रदीप्तायां न मे दह्यति किञ्चन । शां० २७६।४॥

(यह माण्डव्य ऋषि के प्रति महाराज जनक की उक्ति है) मैं अत्यन्त सुखी जीवन बिता रहा हूँ, जब कि मेरा कुछ भी नहीं । मिथिला नगरी के जल जाने पर भी मेरा कुछ भी नहीं जलता ॥

९९७. सुस्थेयं क्षुरधारासु निशितासु महीपते ।
धारणासु तु योगस्य दुःस्थेयमकृतात्मभिः ॥ शां० ३००।५४।

हे राजन्, उस्तरे की तीक्ष्ण धार पर ठहरना आसान है, पर योग की धारणा पर नहीं । असंस्कृत बुद्धिवालों को योग वहुत कष्टप्रद है ॥

९९८. सुहृदां हितकामानां वाक्यं यो न शृणोति हि ।
सुमहद् व्यसनं प्राप्य शोचते·············॥ द्रोण० ११४।४९॥

जो हितैषी मित्रों के वचन को नहीं सुनता, वह बड़ी विपत्ति को प्राप्त कर दुःखी होता है ॥

९९९. ह्रियते बुध्यमानोऽपि नरो हारिभिरिन्द्रियैः ।
विमूढसंज्ञो दुष्टाश्वैरुद्भ्रान्तैरिव सारथिः ॥ वन० २।७२॥

जानता हुआ भी मनुष्य बलवान् इन्द्रियों से खींचा जाता है, जैसे भ्रान्त बुद्धि वाला सारथि दुष्ट उन्मत्त घोड़ों से ॥

१०००. द्वैपायनोष्ठनिःसृतमप्रमेयं
पुण्यं पवित्रमथ पापहरं शिवं च ।
यो भारतं समधिगच्छति वाच्यमानं
किं तस्य पुष्करजलैरभिषेचनेन ॥ स्वर्गा० ५।६७॥

द्वैपायन (वेदव्यास) के मुख से उच्चारित, अत्यन्त विस्तीर्ण पुण्य-स्वरूप, पवित्र, पापनाशक, कल्याणकारी बाँची जा रही महाभारत को जो सुनता है उसे पुष्कर तीर्थ के जल से स्नान करने से क्या लाभ ?

देवासुरैः पुरा नाम मथितः क्षीरसागरः ।
चतुर्दशैव रत्नानि युञ्जानैर्विष्णुसंहितैः ॥१॥
मत्येन तु मयैकेन भारताख्यो महोदधिः ।
मथितो भासमानानि वाग्रत्नानि सहस्रकम् ॥२॥
धीराः पुण्यकृतो लोका आत्मनः परिकर्मणे ।
कण्ठेन धारयन्त्वेतां नव्यां रत्नावलिं शुभाम् ॥३॥
एषा ह्यनुत्तमा भूषाऽनया सन्ततभूषितम् ।
रामाद्रामं जगदिदं भविता नात्र संशयः ॥४॥

इति श्रीचारुदेवशास्त्रिणः कृतिषु महाभारतवचनामृतं नामोपदेशसाहस्र्यात्मकोऽयङ् ग्रन्थः समाप्तिमगात् ।

शुभं भूयात् पठकानां पाठकानां च ॥

— ० —

# शुद्धाशुद्ध पत्रम्

| पृष्ठे | पङ्क्तौ | अशुद्धम् | शुद्धम् |
|---|---|---|---|
| ३ | ४ | पन्था | पन्थाः |
| ८ | ११ | वृत० | वृत्त० |
| १९ | ६ | कार्यं | कार्यं |
| २२ | २३ | असन्तप्र | असन्तप्तं |
| २९ | ६ | तम | भत |
| ३० | २ | य | यः |
| ३३ | ३ | सम्पन्नमेवा० | सम्पन्नतरमेवा० |
| ५८ | १८ | मनुष्योनि | मनुष्ययोनि |
| ६१ | १२ | धिवो | धियो |
| ६७ | २१ | यदूलानां | यद्बलानां |
| ७३ | ६ | कर्मागि | कर्माणि |
| ९८ | ९ | शस्त्राणां | शास्त्राणां |
| १२७ | २५ | ध्विग्वलं | धिग्वलं |
| १४५ | १३ | वस्त्रणां | वस्त्राणां |